शरत् ने समझदार कहा था। सोच उठता हूँ कि क्या वह समझदारी ही न मेरी वास्तविक मूर्खता थी? जो हो, मैं उर्वशी को भूल नहीं सका।

इस बात को बारह वर्ष हो गए हैं। आज का यह अखबार आपके सामने है। सर दीनेश्वरसेन के देहान्त की खबर आप दो सप्ताह पहले पढ़ चुके हैं। आज वियना की खबर है कि पति के बाद जीने की इच्छा के अभाव में शरत्-पूर्णिमा ने अपनी जान लेकर फलभोग के लिए भगवान् के समक्ष कर दी है!

मित्रो, क्या आप मेरी इस कामना की रक्षा करेंगे कि हम सब उस स्वर्गीया की आत्माकी अखण्ड शान्ति के लिए परमात्मा से प्रार्थना करें?

## पांच

# प्रतिभा

झटके के साथ रोल्स रायस को रोका, कलाई पर बंधी घड़ी देखी। पीछे बैठे शोफर ने तपाक से आकर दरवाजा खोल दिया, और प्रतिभा उतरकर खट-खट सीढ़ी चढ़ मकान में दाखिल होने को हुई। शोफर से कहा-'हाँ ले जाओ। सवेरे आठ बजे ठीक।' 'संभ्रमपूर्वक इकट्ठे होगए दरबान और बैरा को हँसकर कहा, 'सलाम-सलाम। यह जागने का वक्त है! खुदा के वास्ते आराम कीजिए। मेरा इन्तजार न देखा कीजिए। आप से कितना कह चुकी हूँ!' कमरे में आई। आईने में अपने को देखा। डेढ़ बज गया था। मेज पर खतों का ढेर था। उसने गुस्से से उस तरफ निगाह डालकर वापिस की और बालों पर हाथ फेरती कौच पर आ बैठी।

वह अभी कहां से आ रही थी? जो हो अपने से खुश मालूम होती थी। आई तो, तेज कदमों से चलती आई थी। खट् खट्-खट् खट्। मन भी मानो चाल की इस खट्-खट् पर ताल देता आ रहा था।

प्रतिभा जहां पहुंचती वहीं ध्यान और आकर्षण का केन्द्र बन रहती थी। वह इसकी आदी होती जाती थी। लोगों की प्रशंसा और स्त्रियों की ईर्ष्या उसे अनायास मिलती थी। मन पर मानो अब उनसे कोई लहर भी न बनती हो। सोसायटी के बीच वह ऐसे तिरती थी जैसे जल पर नावें। मानो आश्वस्त और मानो मलका हो, और वह यह जानती हो।

ऐसे समय वह अतीव निर्मल होती थी। अपने मन औरत पन की उसे तब सुध न रहती थी। जैसे बन-विहंगिनी हो सबके लिए

मुस्कराहट, सबके लिए अभ्यर्थना। मानो उसमें कुछ कठिन न हो, कोई निषेध न हो ! मानो वह हवा की है और आकाश की है और वैसे ही सबकी है।

लोगों की आंखें जाने उससे क्या चाहती थीं ! उसे कुछ समझ में न आता था। न वह हां जानती थी न 'ना' जानती थी। मानो वह स्वयं आनंद के लिए है और उससे जो चाहे वह पा ले। दुनिया में नकार क्यों है ? और वह क्यों हो ? जो है वह सानंद क्यों न हो ?

किसीसे उसकी अनबन न थी। किसी के प्रति वह दुर्लभ न थी। दिन बिताने के बाद रात में कब आकर वह सो जाती मानो पता न चलता था। और सवेरे उठने से लगाकर फिर उसकी मुस्कराहट का दान आरम्भ हो जाता था। क्योंकि उसके अर्थिजन कम न थे। दिनभर फूल की नाईं इस क्यारी और उस अटारी में वह खिलती फिरती और औरों के मन को प्रफुल्लित करती थी। इस प्रसन्नता के दान के काम में सवेरा कब शाम हो जाता मानो इसका पता न रह पाता था। रात आने पर भी जल्दी उसको छुट्टी न मिलती थी। न वह छुट्टी चाहती ही थी। आज यह पार्टी तो कल वह जश्न। आधी रात बीते कहीं लौटना मिलता, तब वह आती और थोड़ी देर सिर को हाथों में थामे बैठी रहती और फिर तकिये पर गिर कर सो जाती।

सो तो जाती पर सपने क्या लेती, पता नहीं।

आईने में देखकर बालों को उंगली से पीछे करते हुए वह कौच पर आ बैठी। अनमने भाव से मेज़ के खतों के ढेर को देखकर निगाह लौटा ली, पर फिर सहसा उठकर गई और एक-एक खत को उठाकर उसका पता देखने लगी। देखती जाती और फेंकती जाती। एक भी खत उसने नहीं खोला। और सब अलग फेंक दिए।

मानो वह नाराज हो। खत से, अपने से, दुनिया से, सबसे नाराज हो। वापिस मुड़, जूते खोल, पैर ऊपर लेकर फिर कौच पर आ बैठी।

शाल खींचकर टांगों पर ले लिया, पर लेटी नहीं, और बैठी सामने कोने में जाने क्या देखती रही।

दो का समय होगा। जाग कहीं न थी। बाहर सब सोया था। स्तब्ध सन्नाटा था। ऊपर खिड़की की राह, रात के तारों से भरा आसमान का टुकड़ा दीख सकता था। बस उसके पास कमरे में बिजली की रोशनी अपना सफेद मुँह खोले जाग रही थी। वह रोशनी उसे बुरी मालूम हुई। मानो वह व्यंग हो, नग्नता हो, उघड़ाहट हो। अंधेरे आसमान के तले यह बिजली बेलाज होकर क्यों चमकती है? उसने उठकर स्विच बन्द कर दिया। घुप अंधेरा हो गया।

अब ठीक है। बिस्तर पर आकर वह बैठ गई। कुछ नहीं दीखता था। और वह कुछ नहीं देखना चाहती थी। अंधेरे में उसको सांत्वना थी। उजाले में तरह-तरह के कपड़े चाहिए, बनावट चाहिए। उजले में सच कैसे जिये? सच वहाँ सांस ले नहीं सकता। उजले में जाने को उसे आवरण चाहिए। अब अंधेरा है, यह ठीक है। अब सच सच हो सकता है, और मैं मैं।

एक-एक कर उसने अपने बदन के कपड़े उतारे, और दूर अलग फर्श पर फेंक दिए। अब वह स्वयं होकर मानो ईश्वर के अंधेरे का अंग बन गई। इस भांति वह अपने बिस्तर पर बैठी रही—बैठी रही।

ओह, वह क्या चाहती है? जाने वह क्या चाहती है! क्या अपने तन को नोंच फेंकना चाहती है! या गुलाब की पंखड़ियों के बीच उसी तन को लेकर सो रहना चाहती है! क्या उसका मन अशांत है! या वह एकदम शांत है। दिनभर की लहरें इस समय कहाँ हैं! आदमियों की आंखें और उन आंखों की वासनाएं कहां हैं? वह चेहरे कहाँ हैं जो घिनौने हैं फिर भी हँसते हैं और जिनके सामने होकर हँसना ही होता है! वह नहीं हैं सो अंधेरा ही सच है। उसमें ही उसे ढारस है।

दिन के काम मानो खिलवाड़ थे। यह रात की गोद है। दिन मुँद सोया है। अब आसमान में तारे जागे हैं। तारे यानी देवता। माया पर

अंधेरा छा गया है और बालक अभी प्रकृत मां की गोद को देख सकते हैं।

प्रतिभा को मानो मन के अंदर से कोई काट रहा है। कहाँ है तू! कहाँ है तेरा और कोई? कहां है दिन का सपना वह उजियाला! अरी, अब तो तू है और मैं हूं। दुनिया तेरे और मेरे बीच एक होने को कहां है? फिर मुझसे ओट करने क्यों तू उस दुनिया को बीच में लेती है? पगली! मुझसे ओट?

और प्रतिभा बिस्तर पर चारों ओर से कसकर भरे हुए अंधियारे का अंग बनी निरावरण गुमसुम बैठी है कि जाने क्या सुन रही है, क्या चाह रही है। बैठे-बैठे उसने दोनों टाँगों को समेटकर पास में लिया। और उठे घुटनों पर दोनों हाथ रख उनकी हथेलियों में सिर टेक दिया।

ऐसे वह क्या सुनती और क्या सोचती थी! अपने अंदर से वह क्या पाना चाहती थी! बहुत काल तक वह उस तरह बैठी रही, जैसे उसमें कुछ समाधान हो। अन्दर मंथन-ही-मंथन हो, और मंथन हो।

सवेरा होगा। दिन उजला होकर मुंह दिखायगा। लोग चल-फिर करेंगे। संसार जगेगा। तब प्रतिभा का भी खिलवाड़ का चक्र आरम्भ हो जायगा। लोगों की आंखें ललचेंगी, और प्रतिभा सबको अपनी मुस्कराहट देगी।

ओ, हे, अन्धकार के परमेश्वर! क्या यही होता रहेगा? आए दिन यही होगा? सब मेरी मुस्कराहट लेंगे, मेरा आनंद लेंगे? पर मेरा दुःख लेने वाला क्या कोई न होगा! हे, मेरे ईश्वर! तुम मुझको कब लोगे, बताओ।

तुम जो स्वयं आनंद हो, और इसलिए दूसरे का दुःख ही लेना चाहते हो। नहीं कह सकते, प्रतिभा यही सोचती और यही चाहती थी। जाने उसमें क्या हो रहा था। जाने कब तक वह यों हथेली पर माथा झुकाए अपना बोझ घुटनों पर दिये बैठी रही, और कब जाकर वह सो सकी।

वह तो नहीं मालूम, पर यह तो हमतुम सब किसी को मालूम ही है कि अगले दिन, उससे अगले दिन और उससे भी अगले दिन प्रतिभा सवेरे की ओस से नहाए गुलाब-सी गुलाबी, और ताज़ा गुलाब-सी अपनी चपल भाव-भंगिमा से इसकी, उसको और सबको अकुंठित भाव से किस प्रकार मुस्कराहट का और प्रसन्नता का दान करती दीखा करेगी। यौवन है तब तक क्या उस अमर-भावना का मुक्त हस्तदान कुछ भी कम हो सकेगा ? नहीं हो सकेगा, और इस अभिशाप का ही वरदान के रूप में वह जगत को प्रतिदान देती रहेगी।

छः

# ध्रुव-यात्रा

: १ :

राजा रिपुदमन बहादुर उत्तरी ध्रुवको जीतकर योरुपके नगर-नगरसे बधाइयां लेते हुए हिंदुस्तान आ रहे हैं। यह ख़बर अख़बारों ने पहले सफे पर मोटे अक्षरों में छापी।

उर्मिला ने ख़बर पढ़ी और पास पालने में सोते शिशु का चुम्बन लिया।

अगले दिन पत्रों ने बताया कि योरुप के तट एथेन्स से हवाई जहाज़ पर भारत के लिए रवाना होते समय उन्होंने योरुप के लिए संदेश माँगने पर कहा कि उसे 'अद्भुत' की पूजा की आदत छोड़नी चाहिए।

उर्मिला ने यह भी पढ़ा।

अब वह बम्बई आ पहुंचे हैं, जहां स्वागत की ज़ोर-शोर की तैयारियां हैं। लेकिन उन्हें दिल्ली आना है। नागरिक आग्रह कर रहे हैं और शिष्ट-मंडल मिल रहा है। उसकी प्रार्थना सफल हुई तो वह दिल्ली के लिए कल रवाना हो सकेंगे। अख़बार के विशेष प्रतिनिधि का अनुमान है कि उनको झुकाना कठिन होगा। वह यद्यपि सबसे सौजन्य से मिलते हैं, पर यह भी स्पष्ट है कि उनको अपने सम्बन्ध के प्रदर्शनों में उल्लास नहीं है। सम्वाद्दाता ने लिखा है, "मैं मिला तब उनका चेहरा ऐसा था कि वह यहाँ न हों, जाने कहीं दूर हों।"

उर्मिला ने पढ़ा और पढ़कर अख़बार अलग रख दिया।

सचमुच राजा रिपुदमन बम्बई नहीं ठहर सके। छपते-छपते की सूचना है कि आज सवेरे के झुटपुटे में उनका जहाज़ निर्विघ्न दिल्ली पहुँच गया है।

एक दिन, दो दिन, तीन दिन। उर्मिला रोज़ अख़बार पढ़ती है। इन दिनों वह कहीं बाहर नहीं गई। राजा रिपु को लोग अवकाश नहीं दे रहे हैं। सुना जाता है कि वह दिल्ली छोड़ेंगे। कहाँ जायंगे, इसके कई अनुमान हैं। निश्चय यह है कि जायंगे किसी कठिन यात्रा पर।

उर्मिला ने सदा की भाँति यह भी पढ़ लिया।

चौथे दिन एक बड़ा मोटा लिफ़ाफ़ा उसे मिला। अन्दर ख़त संक्षिप्त था। पढ़ा, और उसी तरह मोड़कर लिफ़ाफ़े में रख दिया। फिर बच्चे की ओर ध्यान दिया। वह जागने को तैयार न था। फिर भी उठाकर उसे कन्धे से लगाया और कमरे में डोलने लगी।

: २ :

इधर राजा रिपुदमन को अपने से शिकायत है। उन्हें नींद कम आती है। मन पर पूरा काबू नहीं मालूम होता। सामने की चीज़ पर एकाग्र होने में कठिनाई होती है। नहीं चाहते,वहां ख़्याल जाते हैं। कभी तो अपनी ही कल्पनाओं से उन्हें डर लगने लगता है। अभी योरुप से आते हुए, ऊपर आसमान की तरह, नीचे भी गहन और अपार नीलिमा को देखकर उन्हें होता था कि क्यों इस जहाज़ से मैं इस नगर में कूद नहीं पड़ूं। सारांश, इसी तरह की अस्त-व्यस्त बातें उनके मन में उठ आया करती हैं और वह अपने से असंतुष्ट हैं।

योरुप में ही उन्होंने मानसोपचार के सम्बन्ध में आचार्य मारुति की ख़्याति सुनी थी। भारत में, और तिस पर दिल्ली में रहकर जिन मारुति को नहीं जानते थे, उन्हींके विषय में योरुप के देशों से वह बड़ी श्रद्धा लेकर लौटे हैं। इसलिए अवकाश पाते ही वह उनकी शरण में पहुंचे। यद्यपि सन् १९६० की बात है कि जिस वर्ष आचार्य का देहान्त हुआ, पर उस समय वह जीवित थे।

अभिवादनपूर्वक आचार्य ने कहा—"वैद्य के पास रोगी आते हैं। विजेता मेरे पास किस सौभाग्य से आये हैं?"

रिपु—"रोगी ही आपके पास आया है। विजेता छल है और उस

दुनिया के छल को दुनिया के लिए छोड़िये । पर आप तो जानते हैं ।"

आचार्य—"हाँ, चेहरे पर आपके विजय नहीं पराजय देखता हूं। शिकायत क्या है ?"

रिपु—"मैं खुद नहीं जानता। मुझे नींद नहीं आती। और मन पर मेरा काबू नहीं जमता।"

"हूँ—क्या होता है ?"

"जो नहीं चाहता, मन के अन्दर वह सब कुछ हुआ करता है ?"

"खास तौर पर आप क्या नहीं चाहते ?"

"क्या कहूँ ? यही देखिये कि हिन्दुस्तान लौट आया हूँ, जबकि ध्रुव पर अभी बहुत काम बाकी है। विजेता शब्द व्यंग्य है, ध्रुव देश भी हम सबके लिए उद्यान होना चाहिए। एक अकेला झण्डा गाड़ आने से क्या होता है ? यह सब काम बाकी है। फिर भी मैं हिंदुस्तान आ गया। भला क्यों ?"

मारुति ग़ौर से रिपुदमन को देखते रहे। बोले—"तो हिन्दुस्तान न आना ज़रूरी था ?"

"हाँ, आना किसी भी तरह ज़रूरी न था।"

"क्यों ? हिन्दुस्तान तो घर है।"

"पर क्या मेरा ? मेरा घर तो ध्रुव भी हो सकता है।"

आचार्य ने ध्यानपूर्वक रिपुदमन को देखते हुए कुछ हँसकर कहा, "यानी हिन्दुस्तान को छोड़कर कोई घर हो सकता है !"

राजा रिपु ने उत्साह से कहा—"लेकिन क्यों कोई घर हो ? और मेरे जैसे आदमी के लिए !"

आचार्य—"ख़ैर, अब हम काम की बातें करें। अभी मैं कुछ नहीं कह सकता। कल पहली बैठक दीजिए—तीन बजकर बीस मिनट पर। डायरी रखते हैं ? नहीं, तो अब से कल तक की डायरी रखिये। साथ जो ख़र्च करें उसका पाई-पाई हिसाब और जिनसे मिलें उनका ब्यौरा भी लिखियेगा।"

रिपु—"आपका क्या ख़याल है ? नरवस सिस्टम में कुछ ख़राबी है ?"

"वह सब अभी न कह सकूँगा। मैं सोचता हूँ कोई ख़राबी नहीं है। मैं वैज्ञानिक से अधिक विश्वासी हूँ। विश्वास में बहुत शक्ति है। अब हम कल मिलेंगे।""""जी नहीं, इसके लिए बाहर सेक्रेटरी है।"

बड़े-बड़े नोटों को वापस पर्स में रखते हुए राजा ने कहा—"मेरा स्वास्थ्य आप मुझे दे दें तो मैं बड़ा ऋणी होऊँ।"

आचार्य हँसकर बोले—"लेकिन आप तो स्वस्थ ही हैं। मैं आत्मा को मानता और शरीरको जानता हूँ। शरीर आत्माका यंत्र है यंत्र। आपका साबित है, निरोग है—सब अवयव ठीक हैं। कृपया कल सवेरे आप यहाँ के यंत्र-मंदिर में भी हो आएं। सेक्रेटरी सब बता देंगे। वहाँ आपके हृदय, मस्तिष्क और शेष शरीर का पूरा निरीक्षण हो जायगा और परिणाम दोपहर तक मैं देख चुकूँगा। यह सब शास्त्रीय सावधानी है और उपयोगी भी है। लेकिन आप मान लें कि आपका शरीर एक दम तन्दुरुस्त है।...कल डायरी लाइयेगा।"

अगले दिन रिपुदमन समय पर पहुँचे। आचार्य ने तरह-तरह के नक्शे और चित्र उनके आगे रखे और कहा—"देखिए, आपके यंत्र का पूरा खुलासा मौजूद है। मस्तक और हृदय-सम्बन्धी परिणाम सही नहीं उतरे हैं तो विकार उन अवयवों में मत मानिए। व्यतिरेक यों है भी सूक्ष्म""""डायरी है ?"

रिपुदमन ने क्षमा माँगी, कहा—"मैं चित्त को उस जितना भी तो एकाग्र न कर सका।"

आचार्य हँसे, बोले—"कोई बात नहीं; अगली बार सही, यह कहिये कि अपने भाई महाराज साहब और रानी माता से मिलने आप जाइयेगा। विजेता को जीतने के लिए मारके बहुत हैं, पर अपनों का मन जीतना भी छोटी बात नहीं है। मैंने कल फ़ोन पर महाराज से बातेंकी थीं। आप जो करो वह उसमें खुशी हैं। लेकिन अपने सुखसे आप इतने विमुख न रहो—यह भी वह चाहते हैं। अच्छे-से-अच्छे सम्बन्ध

मिल सकते हैं, या आप चुन लो। विवाह अनिष्ट वस्तु नहीं है। वह तो एक आश्रम का द्वार है। क्यों, यह चर्चा अरुचिकर है ?"

रिपुदमन ने कहा—"जी, मैं उसके अयोग्य हूँ। विवाह से व्यक्ति रुकता है। वह बँधता है। वह तब सबका नहीं हो सकता। अपना एक कोल्हू बनाकर उसमें जुता हुआ चक्कर में ही घूम सकता है। नहीं, उस बारे में मुझे कुछ कहने को नहीं है।"

आचार्य हँसकर बोले—"विवाह चक्कर सही। लेकिन प्रेम—?"

रिपुदमन ने कुछ जवाब नहीं दिया।

"प्रेम से तो नाराज़ नहीं हो ? विवाह का स्वतंत्र अस्तित्व नहीं है। प्रेम के निमित्त से उसकी सृष्टि है। इससे विवाह की बात तो दुकानदारी की है। सचाई की बात प्रेम है। इस बारे में तुम अपने से बात करके देखो। वह बात डायरी में दर्ज कीजिएगा। अब परसों मिलेंगे।"

"परसों यदि न गया।"

"कहाँ न गये ?"

"यही हिमालय या कहीं।"

"जहाँ चाहे जाओ। लेकिन मेरा दो बैठकों का कर्ज़ अभी बाकी है। परसों वही तीन बीस पर आप आओगे। अब घड़ी हमें समय देना नहीं चाहती।"

"परसों के विषय में मैं आशावान से अधिक नहीं हूँ।"

"अच्छा तो कल उनसे मिलकर आशा को विश्वास बना लीजिए, जिनसे न मिलने के लिए मुझसे मिला जाता है। फ़ोन पर मिलिये, वह न हो और दूरी हो तो हवाई यात्रा कीजिए। पर खटका छोड़कर उनसे मिलिये—अवश्य और कल ! रेग्युलेटर जहाँ है उसके विपरीत मेरी सलाह जाकर बेकार ही हो सकती है।"

रिपुदमन ने चमककर कहा—"किसकी बात आप करते हैं।"

"नहीं जानता वह कौन है ! और जानूँगा तो आप ही से

जानूँगा।...देखिये ध्रुव से और हिमालय से लड़ाई भी ठीक-ठीक तभी आपकी चलेगी, जब अपनी लड़ाई एक हद तक सुलझ चुकेगी। प्रेम का इनकार अपने से इनकार है।....लेकिन घड़ी की आज्ञा का उल्लंघन हम अधिक नहीं करेंगे।"

"देखिये, परसों यदि आ सका।"

"आप आयेंगे...नमस्कार।"

"नमस्कार।"

: २ :

समय सब पर बह जाता है और अखबार कल को पीछे छोड़ आज पर चलते हैं! राजा रिपु नयेपन से जल्दी छूट गए। ऐसे समय सिनेमा के एक बाक्स में उर्मिला से उन्होंने भेंट की। उर्मिला बच्चे को साथ लाई थी। राजा सिनेमा के द्वार पर उसे मिले और बच्चे को गोद में लेना चाहा। उर्मिला ने जैसे यह नहीं देखा और अपने कन्धे से उसे लगाए वह उनके साथ ज़ीने पर चढ़ती चली गई। बाक्स में आकर व्यस्ततापूर्वक उन्होंने बिजली का पंखा खोल दिया, पूछा—"कुछ मँगाऊँ?"

"नहीं"

घण्टी बजाकर आदमी को बुलाया, कहा—"दो क्रीम?"

उसके जाने पर कहा—"लाओ मुझे दो न, क्या नाम है!"

उर्मिला ने मुस्कराकर कहा—"नाम अब तुम दो।"

"तो लो, आदित्यप्रसन्नबहादुर खूब है!"

"बड़े आदमी बड़ा नाम चाहते हैं। मैं तो मधु कहती हूँ।"

"तो वह भी ठीक है, माधवेन्द्रबहादुर खूब है!"

"तुम जानो। मुझे तो मधु काफ़ी है।"

इस तरह कुछ बातें हुईं और बीच ही में ज़रूरत हुई कि दोनों खेल से उठ जायं और कहीं जाकर आपस की सफाई कर लें।

दूर जमुना किनारे पहुँचकर राजा ने कहा—"अब कहो, मुझे क्या कहती हो ?"

"कहती हूँ कि तुम क्यों अपना काम बीच में छोड़कर आए ?"

"मेरा काम क्या है ?"

"मेरी और मेरे बच्चे की चिन्ता ज़रूर तुम्हारा काम नहीं है। मैंने कितनी बार तुमसे कहा, तुम उससे ज्यादा के लिए हो।"

"उर्मिला, अब भी मुझसे नाराज़ हो ?"

"नहीं, तुम पर गर्वित हूँ।"

"मैंने तुम्हारा घर छुड़ाया। सबमें रुसवा किया। इज्ज़त ली। तुमको अकेला छोड़ दिया। उर्मिला, मुझे जो कहो थोड़ा। पर अब बताओ, मुझे क्या करने को कहती हो ? मैं तुम्हारा हूँ। न रियासत का हूँ, न ध्रुव का हूँ। मैं बस, तुम्हारा हूँ। अब कहो।"

"देखो राजा, तुम भूलते हो। गिरिस्ती की-सी बात न करो। महाप्राणों की मर्यादा और है। तुम उन्हीं में हो। मेरे लिए क्या यह गौरव कम है कि मैं तुम्हारे पुत्र की माँ हूँ। मुझे दूसरी सब बातों से क्या मतलब है ? लेकिन तुम्हें हक नहीं कि मुझसे घिरो। दुनिया को भी जताने की ज़रूरत नहीं कि मेरा बालक तुम्हारा है। मेरा जानना मेरे गर्व को काफ़ी है। मेरा अभिमान इसमें तीसरे को शरीक न करेगा। लेकिन मैं अपने को क्षमा नहीं कर सकूँगी, अगर जानूँगी कि मैं तुम्हारी गति में बाधा हूँ। अपने भीतर के वेग को शिथिल न करो, तीर की नाईं बढ़े चलो कि जब तक लक्ष्य पार हो। याद रखना कि पीछे एक है जो इसीके लिए जीती है।"

"उर्मिला, तुमने मुझे ध्रुव भेजा। कहती थी—उसके बाद मुझे दक्खिनी ध्रुव जीतने जाना होगा। क्या सच मुझे वहीं जाना होगा ?"

"राजा, कैसी बात करते हो। तुम कहीं रुक कैसे सकते हो ? जाना होगा नहीं, जाओगे ? अतुल वेग तुममें है, क्या वह यों ही ? नहीं, मैं देखूँगी कि कुछ उसके सामने नहीं टिक सकता। मैं तुम्हारी

बनी तो क्या इतना नहीं कर सकती ? इस पुत्र को देखो। भवितव्य के प्रति यह तुम्हारा दान है। अब तुम उऋण हो, गति के लिए मुक्त हो। ध्रुव धरती के हो चुकेंगे तब कि आकाश के सामने होंगे। राजा तुमको रुकना नहीं है। पथ अनन्त हो, यही गति का आनन्द है।"

"उर्मिला, मैं आचार्य मारुति के गया था—"

"मारुति ! वह ढोंगी ?"

"वह श्रद्धेय हैं, उर्मिला !"

"जानती हूँ, वह स्त्री को चूल्हे के और आदमी को हल के लिए पैदा हुआ समझता है। वह महत्व का शत्रु और साधारणता का अनुचर है। उसने क्या कहा ?"

"तुम उन्हें जानती हो ?"

"माँ उनकी भक्त थीं। वह अकसर हमारे यहाँ आते थे। उन्हींकी सीख से माँ ने मुझे संस्कृत पढ़ाई और नई हवा से बचाया। तभी से जानती हूँ। वह तेजस्विता का अपहर्त्ता है। अब वहां न जाना। उसने कहा क्या था ?"

"कहा था, यह गति अगति है। जगह बदलना नहीं, सचेत होना गतिशीलता का लक्षण है। उसकी शायद राय है कि मुझे घूमना नहीं, विवाह करना चाहिए।"

"मैं जानती थी। और तुम्हारी क्या राय है ?"

"वही जानने तुम्हारे पास आया हूं। मारुति सब जानते हों, मुझको तुम ही जानती हो। इसलिए तुम ही कहो, मुझको क्या करना है ?"

"विवाह नहीं करना है।"

"उर्मिला !"

"तुम्हारा शरीर स्वस्थ है और रक्त उष्ण है तो···"

"उर्मिला !"

"तो स्त्रियों की कहीं कमी नहीं है।"

"बको मत, उर्मिला, तुम मुझे जानती हो।"

"जानती हूं, इसीसे कहती हूँ। तुम्हारे लिए क्या मैं स्त्री हूँ ? नहीं, प्रेमिका हूँ। मैं इस बारेमें कभी भूल नहीं करूंगी। इसीलिए किसी स्त्री के प्रति तुममें मैं निषेध नहीं चाह सकती। मुझमें तुम्हारे लिए प्रेम है,इससे सिद्धि के अन्त तक तुम्हें पहुँचाये बिना मैं कैसे रह सकती हूँ।"

"उर्मिला, सिद्धि मृत्यु से पहले कहां है ?"

"वह मृत्यु के भी पार है राजा ! इससे मुझ तक लौटने की आशा लेकर तुम नहीं जाओगे। सौभाग्य का क्षण मेरे लिए शाश्वत है। उस का पुनरावर्त्तन कैसा ?"

"उर्मिला, तो मुझे जाना ही होगा ? तुम्हारा प्रेम दया नहीं जानेगा ?"

"यह क्या कहते हो, राजा ! मैं तुम्हें पाने के लिए भेजती हूँ, और तुम मुझे पाने के लिए जाते हो। यही तो मिलने की राह है। तुम भूलते क्यों हो ?"

"उर्मिला, आचार्य मारुति ने कहा था—साधारण रहो, सरल रहो। हम दोनों कहीं अपने साथ छल तो नहीं कर रहे हैं ?"

"नहीं राजा, मारुति नहीं जानता। वह समझ की बात समझ से भी परे है, इस तक प्रेम ही पहुँच सकता है। जाओ राजा, जाओ। मुझ को परिपूर्ण करो, स्वयं भी सम्पूर्ण होओ।"

"देखो उर्मिला, तुम भी रो रही हो।"

"हाँ, स्त्री रो रही है, प्रेमिका प्रसन्न है। स्त्री की मत सुनना, मैं भी पुरुष की नहीं सुनूंगी। दोनों जने प्रेम की सुनेंगे। प्रेम जो अपने सिवा किसी दया को, किसी कुछ को नहीं जानता।"

: ४ :

पौने चार बजे राजा रिपु आचार्य के यहाँ पहुँचे। डायरी दी। आचार्य ने उसे ग़ौर से देखा। अनन्तर नोटबुक अलग रखी। कुछ देर विचार में डूबे रहे। अनन्तर सहसा उबरकर बोले, "क्षमा कीजियेगा। मैं कुछ याद करता रह गया। आपने डायरी में संक्षिप्त लिखा। उर्मिला

माता है और कुमारी है—यही न ?"

"जी"

"तुम्हारे पुत्र की अवस्था क्या है ?"

"वर्ष से कुछ अधिक।"

"उत्तरी ध्रुव जाने में उर्मिला की सम्मति थी ?"

"प्रेरणा थी।"

"यह विचार उसने कहाँ से पाया ?"

"शायद मुझसे ही।"

"आरम्भ से तुम विवाह को उद्यत थे, वह नहीं ?"

"जी नहीं। मैं बचता था, वह उद्यत थी।"

"हुँह ! बचते थे, अपनी स्थिति और माता-पिता के कारण ?"

"कुछ अपने स्वप्नों के कारण भी।"

"हुंह,··· फिर ?"

"गर्भ के बाद मैं तैयार हुआ कि हम साथ रहें।"

"विवाहपूर्वक ?"

"जी, वह चाहे तो विवाहपूर्वक भी।"

"हुंह,···फिर ?"

"तब उसका आग्रह हुआ कि मुझे ध्रुव के लिए जाना होगा।"

"तो उस आग्रह की रक्षा में आप गये ?"

"पूरी तरह नहीं। मन से मैं भी साथ रहने का बहुत इच्छुक न था। इससे निकल जाना जाहता था।"

"तुम्हारे आने से तो वह प्रसन्न हुई ?"

"शायद हुई। लेकिन रुकने से अप्रसन्न है।"

"क्या कहती है ?"

"कहती है कि जाओ। जय-यात्रा की कहीं समाप्ति नहीं। सिद्धि तक जाओ, जो मृत्यु के पार है।"

अकस्मात् आवेश में आकर आचार्य बोले—"कौन, उर्मिला ? वही

धनञ्जयी की लड़की ? वह यह कहती है ?"

"जी !"

"वह पागल है।"

"यही वह आपके बारे में कहती है।"

आचार्य ज़ोर से बोले—"चुप रहो, तुम जानते नहीं। वह मेरी बेटी है।"

"बेटी !"

"मैं बुड्ढा हूँ, रिपु, तुम समझदार हो। हाँ, सगी बेटी।"

"आचार्यजी, यह आप क्या कह रहे हैं ? तो आप सब जानते थे।"

"सब नहीं तो बहुत कुछ जानता ही था। देखो रिपुदमन, अब बताओ तुम क्या कहते हो ?"

"मैं कुछ नहीं जानता, कुछ नहीं कहता। मेरे लिए सब ऊर्मि से पूछिये।"

"सुनो रिपुदमन, तुम अच्छे लड़के हो। ऊर्मि मुझसे बाहर न होगी। पुत्र की व्यवस्था हो जायगी और तुम लोग विवाह करके यहीं रहोगे।"

रिपुदमन ने हाथों से मुँह ढककर कहा—"मैं कुछ नहीं जानता। ऊर्मि कहे, वही मेरी होनहार है।"

"ऊर्मि तो मेरी ही बेटी है, रिपुदमन, निराश न हो।"

: ५ :

आचार्य के समक्ष पहुंचकर उर्मिला ने कहा—"आपने मुझे बुलाया था ?"

"हाँ बेटी, रिपुदमन ने सब कहा है। जो हुआ, हुआ। अब तुम्हें विवाह कर लेना चाहिए।"

"अब से मतलब कि पहले नहीं करना चाहिए था ?"

"विवाह हुआ है तब तो खुशी की बात है। फिर वह प्रकट क्यों न हो ? तुम दोनों साथ रहो।"

"भगवान् पर तो सब प्रकट है। और साथ बहुतेरे लोग रहते हैं।"

"तो तुम क्या चाहती हो?"

"वही जो राजा रिपुदमन उस अवस्था में चाहते थे, जब मुझे मिले थे। उनके स्वप्न मेरे कारण भग्न होने चाहिए कि पूर्ण? मेरी चिन्ता उन्हें उनके प्रकृत मार्ग से हटाये, यह मैं कैसे सह सकती हूँ?"

"स्वप्न तो सत्य नहीं हैं, बेटी! तबकी मनकी बहक को उसके लिए सदा क्यों अङ्कुश बनाए रखना चाहती हो? एक भूल के लिए किसीसे इतना चिढ़ना न चाहिए।"

"आचार्यजी, आप किस अधिकार से मुझसे यह कह रहे हैं?"

"रिपु ने जो अपनी हैसियत और माता-पिता के ख्याल से आरम्भ में, विवाह में झिझक की, इसीका न यह बदला है?"

"आचार्यजी, आप इन बातों को नहीं समझेंगे। शास्त्र में से स्त्री को आप नहीं जान लेंगे।"

"बेटी, फिर कोई किसमें से किसको जानेगा, बता दो?"

"सब कुछ प्रेम में से जाना जायगा, जो कि मेरे लिए आपके पास नहीं है।"

"सच बेटी, मेरे पास वह नहीं है। और तेरे लिए जितना चाहूँ उतना है, यह मैं किसी तरह न कह सकूँगा। लेकिन तुमसे जो सचाई छिपाता रहा हूँ और अब छिपा रहा हूँ, वह अनर्थ अपने लिए नहीं, तेरे प्रेम के लिए ही मुझसे बन सका है, यह भी झूठ नहीं है। बेटी, मैं काफ़ी जी लिया। अब मरने में देर लगाने की बिलकुल इच्छा नहीं है। ऐसे समय तेरे अहित की बात कह सकूँगा, ऐसा निठुर मुझे न मानना। रिपुदमन को भरमा मत, उर्मिला! किसी का सपना होने के लिए वह नहीं है। तुम लोग विवाह करो और राज-मार्ग पर चल पड़ो।"

उर्मिला ने हँसकर कहा—"आप थक गए हैं, आचार्यजी! भीड़ चलती रही है, इसी कारण जो प्रशस्त और स्वीकृत हो गया है वही आपका राज-मार्ग है न? पर मुक्ति का पथ अकेले का है। अकेले ही उस पर चला जायगा। वहाँ पाथेय तक पात्र नहीं हैं। सब एक-एक हैं।"

"बेटी, यह क्या कहती है ? सनातन ने जिसको प्रतिष्ठा दी है, बुद्धि के अहङ्कार में उसका तर्जन श्रेयस्कर नहीं होने वाला है। उर्मिला, यह एक बुड्ढे की बात सुन रखो। पर बेटी, उसे छोड़ो। बताओ, मुझे माफ़ कर सकोगी ?"

"आप रिपुदमन को, अपनी समझ से, उसके हित की ओर मोड़ना चाहते हैं, उसके लिए आप को क्षमा माँगने की ज़रूरत है ?"

"तो तुम रिपु से नाराज़ ही रहोगी ? उसके साथ अपने को भी दण्ड ही देती रहोगी ?"

"मुझे पाने के लिए उन्हें जाना होगा; उन्हें पाने के लिए मुझे भेजना होगा—यह आपको कैसे समझाऊँ ?"

"हाँ,मैं नहीं समझ सकूँगा। लेकिन मेरा हक और दावा है। सोचता था, भगवान् के आगे पहुँचूँगा, उससे पहले उस बात को कहने का मौका नहीं...! क्यों, तू अपने पिता की भी बात नहीं मानेगी ?"

"पिता को जीते-जी इस सम्बन्ध में, मैं कब सन्तोष दे सकी ?"

"बेटी, अब भी नहीं दे सकेगी ?"

उर्मिला ने चौंककर कहा—"क्या आचार्य जी ?"

मारुति का कंठ भर आया। काँपते हुए बोले—"हाँ,बेटी ! चाहे तो अब तू अपने बाप को सन्तोष और क्षमा दोनों दे सकती है।"

ऊर्मि स्तब्ध, आचार्य को देखती रही। उनकी आँखों से तार-तार आँसू बह रहे थे ! उनकी दशा दयनीय थी। बोली—"मुझ अभागिन के भाग्य में आज्ञा-पालन तक का सुख, हाय, विधाता क्यों नहीं लिख सका ? जाती हूँ, इस हतभागिन को भूल जाइएगा।"

: ६ :

रिपुदमन ने कहा—"आचार्य से तुम मिली थीं ?"

"मिली थी।"

"अब मुझे क्या करना है ?"

"करना क्या है राजा, तुम्हें जाना है, मुझे भेजना है !"

"कहाँ जाना है—दक्खिनी ध्रुव !"

"हाँ, नहीं तो उत्तर के बाद कहीं तुम दक्षिण के लिए शेष न रहो !"

"दक्षिण के बाद फिर किसी के लिए शेष बचने की बात नहीं रह जायगी न ?"

"दिशाओं के द्वार-दिगंत में हम खो जायँ। शेष यहाँ किसको रहना है ?"

"छोड़ो, मैं तुम्हें नहीं समझता, तुम्हारी संस्कृत नहीं समझता। सीधे बताओ, मुझे कब जाना है ?"

"जब हवाई जहाज मिल जाय।"

"तो लो, तुम्हारे सामने फोन से तय किये लेता हूँ।"

फोन पर भी बात करते समय टकटकी बाँधकर उर्मिला रिपु को देखती रही। अनंतर पूछा—"तो परसों शटलैण्ड द्वीप के लिए पूरा जहाज हो गया ?"

"हां, हो गया।"

"लेकिन परसों कैसे जाओगे, दल जुटाना नहीं है ?"

"तुम्हारा मन रखूंगा ! दल के लिए नहीं ठहरूँगा।"

"लेकिन उसके बिना क्या होगा ? नहीं, परसों तुम नहीं जाओगे।"

"और न सताओ उर्मिला, जाऊंगा। अमरीका फ़ोन किये देता हूँ। दक्षिण से कुछेक साथी हो जायंगे।"

"नहीं राजा, परसों नहीं जाओगे।"

"मैं स्त्री की बात नहीं सुनूँगा मुझे प्रेमिका के मन्त्र का वरदान है।"

आंखों में आंसू लाकर उर्मिला ने रिपु के दोनों हाथ पकड़कर कहा—"परसों नहीं जाओगे तो कुछ हरज है ? यह तो बहुत जल्दी है ?"

रिपु हाथ झटककर खड़ा हो गया, बोला—"मेरे लिए रुकना

नहीं है। परसों तक इसी प्रायश्चित्त में रहना है कि तब तक क्यों रुक रहा हूँ।"

उर्मिला के फैले हुए हाथ खाली रहे। और वह कहती ही रही—"राजा, ओ मेरे राजा !"

: ७ :

दुनिया के अख़बारों में धूम मच गई। लोगों की उत्कण्ठा का ठिकाना न था। योरुप, अमरीका, रूस आदि देशों के टेलीफ़ोन जैसे इसी काम के हो गए। ध्रुव-यात्रा योजना की बारीकियां पाने के बारे में सम्वाददाताओं में होड़ मच उठी। रिपुदमन उन्हें कुछ न बता सका, यह उसकी दक्षता का प्रमाण बना। हवाई जहाज़ जो शटलैंड के लिए चार्टर हुआ था, उसकी भिन्न-भिन्न कोणों से ली गई असंख्य तस्वीरें छपीं।

उर्मिला अख़बार लेती, पढ़ती और रख देती। अनन्तर शून्य में देखती रह जाती। नहीं तो अपने बच्चे में डूबती।

एक दिन, दो दिन। वह कहीं बाहर नहीं गई। टेलीफ़ोन पास रख छोड़ा। पर कोई नहीं, कुछ नहीं। अख़बार के पन्नों से आगे और कोई बात उस तक नहीं आई।

आज अन्तिम सन्ध्या है। राष्ट्रपति की ओर से दिया गया भोज हो रहा होगा। सब राष्ट्र-दूत होंगे, सब नायक, सब दलपति। गई रात तक वह इन कल्पनाओं में रही।

तीसरा दिन। उर्मिला ने अख़बार उठाया। सुर्ख़ी है और बाक्स में ख़बर है। राजा रिपुदमन सवेरे ख़ून में भरे पाये गए। गोली का कनपटी के आरपार निशाना है।

ख़बर छोटी थी, जल्दी पढ़ ली गई। लेकिन पूरे अख़बार में विवरण और विस्तार के साथ दूसरी सूचनाएं थीं। जिन्हें उर्मिला पढ़ती ही चली गई, पढ़ती ही चली गई। पिछली संध्या को जगह-जगह

राजा रिपुदमन के सम्मान में सभाएं हुई थीं। उनकी चर्चा थी। खास कर राष्ट्रपति के उस भोज का पूरा विवरण था, जिसे दुनिया का एक महत्वपूर्ण समारोह कहा गया था।

उर्मिला रस की एक बूंद नहीं छोड़ सकी। उसने अक्षर-अक्षर सब पढ़ा।

दोपहर बीत गई, तब नौकरानी ने चेताया कि खाना तैयार है। इस समय उसने भी तत्परता से कहा—"मैं भी तैयार हूं। यहीं ले आओ। प्लेट्स इसी अखबार पर रख दो।"

उसी दिन अखबारों ने अपने खास अङ्क में मृत व्यक्ति का तकिये के नीचे से मिला जो पत्र छापा था, वह भी नीचे दिया जाता है।

"सब के प्रति—

बन्धुओ,

मैं दक्षिणी ध्रुव जा रहा था, सब तैयारियाँ थीं। ध्रुव में मुझे महत्व नहीं है। फिर भी मैं जाना चाहता था। कारण, इस बार मुझे वापस आना नहीं था। ध्रुव के एकान्त में मृत्यु सुखकर होती। ध्रुव-यात्रा मेरी व्यक्तिगत बात थी, उसे सार्वजनिक महत्व दिया गया, यह अन्याय है। इसी शाम राष्ट्रपति और राष्ट्रदूतों ने मुझे बधाइयाँ दीं, मेरे पराक्रम को सराहा। पर उन्हें छल हुआ है। मैं यह श्रेय नहीं ले सकता। यह चोरी होगी। उस भ्रम में लोगों को रखना मेरे लिए गुनाह है। क्या अच्छा होता कि ध्रुव मैं जा सकता, लेकिन लोगों ने सार्वजनिक रुप से जो श्रेय मुझ पर डाला, उसका स्वल्पांश भी किसी तरह अपने साथ लेकर मैं नहीं बढ़ सकता हूं। यात्रा एकदम निजी कारणोंसे थी। मुझे बहुत खेद है कि मैं किसी से मिले आदेश और उसे दिये अपने वचन को पूरा नहीं कर पा रहा हूँ, लेकिन ध्रुव पर भी मुझे बचना था नहीं। इसलिए बचना अब भी नहीं है। मुझे संतोष है कि

किसी की परिपूर्णतामें मैं काम आ रहा हूँ। मैं पूरे होश-हवाश में अपना काम तमाम कर रहा हूं। भगवान् मेरे प्रिय के अर्थ मेरी आत्मा की रक्षा करें!"

## सात

# निस्तार

बाबू माताप्रसाद को, हाईकोर्ट की अपील में इलाहाबाद जाते समय उनके पड़ौसी लाला महावीरप्रसाद ने कह दिया था कि वहां से पुष्पा को साथ लेते आना, भूलना नहीं।

पुष्पा की बड़ी बहन मनोरमा इलाहाबाद ही रहती है। बहनोई हाईकोर्ट में ट्रांसलेटर है। पुष्पा यूनिवर्सिटी में बी० ए० में पढ़ती है।

बाबू माताप्रसाद छुटपन से पुष्पा को जानते हैं। उसके विवाह की बातचीत भी उनके मार्फत चल रही है। लाला महावीरप्रसाद के वे घनिष्ट मित्र हैं।

इलाहाबाद से चलने की बात थी। उससे कुछ घंटे पहले पुष्पा उनके घर आगई, कहने लगी—"मेरा पढ़ने का नुक्सान होगा। कुल पन्द्रह रोज की छुट्टियां तो हैं, फिर आना पड़ेगा।"

माताप्रसाद ने कहा—"तो आजाना। तुम्हारी मां ने बहुत कह दिया है।"

पुष्पा बोली—"नहीं, मैं नहीं जाऊंगी। फिर कौन पहुँचाने आयगा?"

"शायद मुझे कुछ दिनों में यहां आना हो। पहुंचाने का जिम्मा मुझ पर है। चल जल्दी कर। सामान लाई है?"

"सामान भी नहीं लाई हूं। मैं क्या करूंगी जाकर?"

"तेरे पिता ने जरूरी कह दिया था और वहां काम भी है।" हंसकर बोले—"यह आखिरी साल है, हमेशा पढ़े ही थोड़े जायगी!"

माताप्रसाद का कुछ ढंग ही ऐसा था कि पुष्पा का अनमनापन रह

गया और दोनों साथ इलाहाबादसे रवाना हुए। किन्तु चलने पर अधिक देर उनका मन स्वस्थ नहीं रहा। उनको शंका घेरने लगी। रेल में धीमे से उन्होंने पूछा—"पुष्पा क्या बात है?"

"कुछ नहीं!"

सुनकर वह रेल से बाहर देखने लगे। धरती भाग रही थी। किनारे पर पेड़ भी घूम रहे थे। खिड़की की राह वह बाहर ही देखते रहे। पुष्पा किताब पढ़ रही थी।

माताप्रसाद ने कहा—"पुष्पा, पानी देना।"

पुष्पा ने उठकर, सुराही से उंडेलकर गिलास में पानी दे दिया। वह गौर से उसे देखते रहे। आधा गिलास पानी पीकर गिलास वापिस लौटाते हुए कहा—"लो, रख दो।" फिर उसी तरह गौर से कुछ देर पुष्पा को देखते रहे।

पुष्पा बराबर सीट पर आ बैठी तो वह उसी तरह खिड़की के बाहर देखने लगे। ऐसे कुछ देर बीतने पर उन्होंने बहुत प्यार से और धीमे से पूछा—"कुछ तबियत खराब तो नहीं है?"

पुष्पाने उनकी आँखोंमें निगाह जमाकर कहा—"नहीं तो चाचाजी।"

"अच्छा"

भारी कंठ से यह कहकर वह फिर अपने में हो रहे। पर मन जमता नहीं था। वह इधर-उधर किसी चीज में नहीं रुकता था। ऐसे कानपुर निकल गया। अंधेरा हो रहा था। दूसरी कोई बर्थ खाली न थी। वह चाहते थे सो जायं और पुष्पा भी सो जाय। वह अपने ही भीतर की उठी बात को सुनना नहीं चाहते थे।

"लो बिस्तर कर लो।"

पुष्पा सुनकर भी बैठी ही रही, तो बोले—"लाओ, मैं ही किये देता हूँ। जरा उठो तो।"

पुष्पा उठकर उनके हाथ से होलडाल लेकर बिस्तर बिछाने लगी।

माताप्रसाद अलग खड़े हुए उसे गौर से देखने लगे। फिर बिस्तर पर बैठकर और उसके भी बैठ जाने पर स्निग्ध कंठ से बोले—"पुष्पा, तुम्हें कुछ महीने तो नहीं चढ़े हैं ?"

पुष्पा नीचे देखने लगी। और भी स्निग्ध और भीने कंठ से कहा, "घबराओ नहीं बेटी !"

पुष्पा बेहद धीमे बोली, "हां।"

सहसा ठहर, फिर पूछा—"कितने ?"

धोती माथे के आगे लाकर पुष्पा ने कहा—"शायद चार।"

मातांप्रसाद सुनकर चुप रह गए। थोड़ी देर बाद बोले—"तो यह क्या कर रही हो ? माता-पिता पर जाहिर होना चाहती हो ?"

"क्या करूं ? न जाऊं ?"

माताप्रसाद फिर सोचते रह गए।

उन्हें चुप देखकर पुष्पा बोली—"अगले स्टेशन से वापस लौट जाऊँ ?"

माताप्रसाद को इसका कुछ भी उत्तर नहीं सूझा।

"सोचती थी, दो रोज उनकी आंखों के आगे रह आती।"

माताप्रसाद अब भी नहीं बोले।

"उन्हें पता नहीं चलेगा। चल जायगा ?"

सुनकर उन्होंने पुष्पा को देखा। माथा और आंखें धोती की किनार की ओट में हैं। ऊपर पैर लेकर हाथ से अंगूठे का नाखून खुरच रही है।

पूछा, "लौटना चाहती हो ?"

"कहें तो अगले स्टेशन उतर जाऊँ।"

"अकेली जा सकोगी ?"

"जा सकूंगी।"

माताप्रसाद चुप रह गए।

काफी देर तक उन्हें चुप देखकर पूछा—"तो अगले स्टेशन मुझे उतर जाना है ?"

माताप्रसाद निरुत्तर रहे। उनकी बुद्धि काम नहीं कर रही थी। अच्छा तो यही हो कि माता-पिता जान जायं लेकिन इसके लिए उन्हें तैयार करना जरूरी है। यों तो लड़की की जान की खैर नहीं। फिर मां जाने क्या कर बैठे। कुछ तय न कर पाते थे। इससे खीझ उठती थी। पर उसका अवसर न था। रेल का डब्बा था और यों भी कहने-सुनने की जगह से समस्या आगे आ गई थी।

देखा, पुष्पा छोटी-मोटी चीजों को समेटकर बैग में रख रही है।

सहसा उसने पूछा—"आप भी उतरेंगे ?"

चौंककर बोले—"मैं ?"

"कहें तो मैं अकेली उतर जाऊं ?"

जवाब अकस्मात् उनसे नहीं बना। उन्हें गुस्सा आ रहा था। पर किसी तरह भी झुंझलाहट का तनिक अंश भी वह प्रकट नहीं कर पाते थे। झटके से बोले—"चलो, इटावे में दूसरी गाड़ी ले लेंगे। पहले उतर कर तुम्हीं से निबट लूं।"

इटावे में वह भी साथ उतरे। वेटिंग रूम में रात गुजारनी होगी, सवेरे आठ बजे गाड़ी मिलेगी। मुझे आज ही मेरठ पहुंचना था। कचहरी में केस है। आदि-आदि सोचकर पुष्पा पर रह-रहकर उन्हें तैश आता था। बोले, "अब बताओ क्या करना चाहती हो ?"

पुष्पा चारों ओर से पूरी तरह धोती लपेटे, पल्ला आगे ले, नीचे देखती हुई, गुमसुम बैठी रही। बोली नहीं।

माताप्रसाद के मन में तरह-तरह की बातें उठीं। बहुत-से दुर्वचन, बहुत-से व्यंग्य। पर कोई भी तीखी बात इस सामने बैठी लड़की से वह नहीं कह सके, और स्वयं में झुलसते रह गए।

"बताओ जी, तुम फिर क्या कहती हो ?"

पुष्पा ने धीमी वाणी में कहा—"मैं रेल के नीचे कट सकती हूं।"

सुनकर माताप्रसाद के मन में आया कि कहें कि रेल के नीचे मरने

का वक्त तो पहले था, लड़की ! अब तो तू उस वक्त को भी गंवा चुकी है। लेकिन वह कुछ भी नहीं कह पाए। कुछ न सूझा तो बोले—"नहीं, मैं तुम्हारे साथ नहीं चल सकता हूँ।"

पुष्पा बोली, "और मैं भी इलाहाबाद वापस कैसे जा सकती हूं, चाचाजी ?"

"क्यों ? तो फिर कहां जाओगी ?"

"कहीं नहीं जाऊंगी। अपना अन्त तो कर ही सकती हूं।"

"क्यों ? मनोरमा के पास नहीं जासकती ? वह जानती तो होगी ?"

"नहीं, कोई नहीं जानता। और जिसे जानना चाहिए वह इस बारे में सोचना नहीं चाहता।"

कुछ उकताकर माताप्रसाद ने कहा—"मुझसे पूछो तो तुम्हें उसी के पास जाना चाहिए। वह है कौन ?"

पुष्पा ने अब ऊपर की ओर देखा, आँखें भरी थीं, कहा—"वह बचना चाहते हैं चाचाजी। हम सबको उन्हें बचाना चाहिए।"

"क्यों बचाना चाहिए ?"

"दया धर्म बताया है, चाचाजी।"

माताप्रसाद को बहुत बुरा लगा। धमकाते-से बोले—"तो तू क्या करेगी ?"

"मरूंगी नहीं, तो जिस-तिस तरह जी लूंगी।"

और भी कड़वे होकर वह बोले—"बदनसीब, मेरठ के लिए ऐसी हालत में तू मेरे साथ क्यों चली आई ? लाज नहीं आई ?"

पुष्पा रो पड़ी। बोली—"कुछ नहीं आया, चाचाजी कुछ भी समझ में नहीं आया। अब कहो वह करूं !"

माताप्रसाद उधेड़-बुन में इस वक्त टहल रहे थे। ऐसी हालत उनकी कभी नहीं हुई। क्या झमेला है। इस लड़की ने मुसीबत में डाल दिया है। बोले—"तुमने मुझे इलाहाबाद में सब-कुछ क्यों नहीं कहा ?"

"मैंने तो कहीं भी कुछ नहीं कहा, आप ही न कहलाते तो मैं क्या किसी भी तरह कह सकती थी ?"

"तो फिर चलो मेरठ। झगड़ा क्या है ? किये का फल भुगतो ।"

"उसके लिए तो मैं तैयार हूं, लेकिन मां-बाप के यहां जन्मी इसी से क्या उनको भी मेरे किये का दण्ड भोगना होगा ? मैं यह नहीं होने दूंगी। इस उमर में उनकी इज्जत पर बट्टा लगे,इससे पहले मुझे लाख-लाख बार मरना मंजूर है।"

"तो फिर ऐसी हिम्मत से मेरठ के लिए मेरे साथ चल क्यों पड़ी थी ?"

"सोचती थी, कोई जानेगा नहीं। और उन्हें अपना मुंह दिखा कर और अंतिम बार उनके दर्शन करके पीछे जो बने मैं अपना निपटारा कर लेना चाहती थी। उसके बाद जीती भी बचती तो उनका रास्ता न काटती। पर मेरा नसीब जो फूटा है। रास्ते में आपने ही सब जान लिया। अब आगे मुझसे पैर कैसे दिया जायगा ?"

माताप्रसाद सुनते हुए बराबर कमरे में टहलते ही रहे। एकाएक गुस्से में बोले—"यह कब से चल रहा था ?"

पुष्पा ने उधर ध्यान नहीं दिया। कहती रही—"शायद सब भले के लिए होता है। इन थोड़े दिनों में जो मैंने जाना वह किसी भी दूसरी तरह नहीं जान सकती थी। अब मुझे कोई भी साध नहीं है। मैं सहज-भाव से मर सकती हूं। गुस्सा भी मुझे नहीं है। दोष भी किसी को कैसे दे सकती हूं। उसका भी कैसे बुरा चाह सकती हूं जो लाचार है, और अब नहीं लिया सकता। मैं मां-बाप के समक्ष जाकर चरण छूकर मन-ही-मन उनकी क्षमा पा लेना चाहती थी। पर अब वह नहीं हो सकता तो भाग्य को भी दोष नहीं दूंगी। विपत न पड़े तो आंखें हमारी कैसे खुलें ? मैं पढ़ती थी और जानती थी कि पाप कहीं भी नहीं है। लेकिन अब जाना कि हम जैसों को पाप न हो तो प्राप्त भी कुछ न हो। आज

तो मैं पाप में विश्वास रखती हूं। उसने मुझे सिखाया। वह किसी तरह भी ग्रंथोंसे मुझे न आता। दुःख मेंसे सांत्वना मिलती है। पाप में से धर्म मिलता है। यह भी शायद ठीक हुआ न कि आप आज आगए। मरना केवल मैं इसीलिए चाहती हूं कि जिन्हें मुझसे प्यार था और आशा थी उन्हें मुझसे ग्लानि और निराशा का दुःख न मिले, मैं—"

माताप्रसाद अपने से झगड़ते हुए टहले जा रहे थे। आधा उन्हें सुन पड़ता था आधा नहीं सुन पड़ता था। पर समझकर सुनने या सुन कर समझने की उन्हें चिंता न थी। सहसा घूमकर बोले—"क्या बकती हो?"

पुष्पा बोली—"माता-पिता से आप कुछ भी कहानी कह दीजिए। पर आप विश्वास मानिए कि कोई अभाव-अभियोग लेकर मैं नहीं जाऊंगी।"

जैसे कुछ न सुना हो, जोर से बोले—"कहां जाने की बात कर रही हो?"

पुष्पा को मानो उन पर करुणा हुई, बोली—"कहीं भी नहीं।"

"क्यों, मरोगी?"

पुष्पा उनकी ओर देखती रह गई।

बोले—"मरना बुरा नहीं है। इससे पहले ही मर जाती तो अच्छा होता।"

पुष्पा इस समय सचमुच इन स्नेही वृद्ध-जन के प्रति दयार्द्र हो आई। वह बोली नहीं।

माताप्रसाद कहते रहे—"आज की औलाद को जाने क्या हो गया है? मां-बाप उनके लिए जीते हैं, उनके लिए पिसते, कमाते और इज्जत बनाते हैं। लेकिन ये हैं कि—अरे, मरना था तो मर क्यों नहीं गई?"

पुष्पा देख सकी कि इनका दुःख किसी भी तरह उसके निज के दुःख से कम नहीं है। बल्कि वह कुछ अधिक ही कष्टकर है, क्योंकि

मृत्यु में उसका उपाय नहीं है। मैं तो मरने की सोचकर छुटकारा पा जाती हूं, इनको वह राह भी नहीं है। इसलिए डबडबाई आंखों से वह उन्हें देखती रह गई। उत्तर में कुछ कहने की हिम्मत उसे न हुई। माताप्रसाद मानो चीखकर बोले—"नहीं मर सकी तो तुम उस लायक नहीं हो। अब वह बात न करना। चलो, मेरठ चलो।"

"मेरठ?"

"हाँ! तुम्हारे माता-पिता ही वहाँ नहीं रहते और बहुत रहते हैं।"

पुष्पा कृतज्ञ आश्चर्य से क्षण-भर उन्हें ताकती रही। फिर बोलना चाहा—

लेकिन तभी मानो डपटकर माताप्रसाद ने कहा—"बस हुआ, अब सोओ। मालूम है क्या बजा है? दो होगा।......सवेरे चलना भी है। सुना नहीं........बिस्तर खोलो और सो जाओ।"

पुष्पा सुनकर वहीं बैठी रह गई और माताप्रसाद कह कर स्वयं टहलने लग गए। एकाएक मुड़कर उसे वहीं बैठा देखकर डांटकर बोले—"सुना नहीं? क्या तुम बहरी हो? बिस्तर खोलो और सो जाओ।" तत्काल पुष्पा को उठता हुआ न देखकर कड़ककर कहा—"उठो।"

जैसे वज्र कड़क गया। पुष्पा को न चेत रहा कि वह बीस वर्ष की है। मानो पांच बरस की ही वह अब भी हो। खुद में कुछ न हो। आदेश-पालन के लिए बस पात्र हो। उस आवाज पर एक दम सहम कर वह, जैसा कहा, करने लगी।

सोफा पर बिस्तर बिछा लिया और लेट गई।

माताप्रसाद बिना उधर ध्यान किये टहलते रहे। सहसा रुककर बोले, "पुष्पा अपने दिलीप को तो तू जानती है न? पी० सी० एस० में आ गया है। उसकी सगाई मैं तोड़ सकता हूँ। क्यों, सो गई?"

पुष्पा आंख फाड़े छत देख रही थी। बहुत भीतर की तह फोड़कर उसकी आंखों में आंसू भरे आ रहे थे। पर वह बोली नहीं। इस तरह पड़े-पड़े जाने पुष्पा को कब नींद आ गई। सबेरे जागी, तो आराम कुर्सी पर माताप्रसाद भी सो रहे थे।

---

## आठ

# चोर

घर में आठ बरस का प्रद्युम्न बड़ा ऊधमी है। किसीकी नहीं सुनता और ज़िद पर आजाय, तो पूछिए ही क्या। इधर कुछ दिनों से वह कुछ गुमसुम रहता है। ऊधम-दंगा भी कम हो गया है। जाने क्या बात उस के मन में बैठ गई है। शाम को स्कूल से आता है, तो दौड़कर खेलने बाहर नहीं चला जाता, इस-उस कमरे में ही दिखाई देता है। मैं परेशान हूँ। कहती हूँ—"क्या हुआ है प्रद्युम्न?" तो सिर हिलाकर कह देता है—"कुछ भी नहीं।"

"तो खेलने क्यों नहीं गया?"

"योंही नहीं गया।"

मैं समझती हूँ कि रूठा है। तब गोद में लेकर प्यार करती हूँ। पर वह बात भी नहीं है। अब सबकी अपनी-अपनी जगह शोभा है। बालक में बुद्धिमानी अच्छी नहीं लगती। उसमें बचपन चाहिए। पर प्रद्युम्न जो आठ वर्ष की उम्र में बुजुर्ग बन रहा है, सो मैं कैसे देखती रह जाऊं? डपटकर कहा—"जाता क्यों नहीं खेलने? साथी बच्चों में मन ही बहलेगा।"

डपटती हूँ, तो वह सचमुच चला जाता है। मैं डरती हूँ कि घरके बाहर इधर-ही-उधर तो वह नहीं भटक रहा है। पर नहीं, वह सीधा साथियोंमें जाता है और खेलकर काफ़ी देरमें लौटता है। एक बात देखती हूँ। शाम को निबटकर हम चार जनीं बैठकर बात करती हैं, तो वह भी पास बैठा हुआ दिखाई देता है। वह कुछ नहीं बोलता, चुपचाप सुनता रहता है। मुझसे सटकर भी नहीं बैठता और न कभी गोदमें लेटनेकी ही चेष्टा

करता है। अपने अलग-अलग गुमसुम बैठा रहता है।

आजकल दिन बड़े खराब हैं। गेहूँ ढाई सेर का भी मयस्सर नहीं है। दूध के दाम घोसी ने परसों से आठ आने सेर कर दिए हैं। शाक-भाजी के बारे में छै आने से कम की बात ही नहीं कीजिए। लौकी और कद्दू दोनों उन्हें बिल्कुल पसन्द नहीं;पर अब उन्हींके हुक्म से वही बनाती हूँ, क्योंकि वे चार आने में जो आ जाते हैं। शहरियोंकी मुसीबत, बहन कुछ न पूछो। मकान, किराया है कि दम खुश्क करता है। ४०) दे रही हूँ; पर मैं ही जानती हूँ कि कैसे गुज़र होती है। मेहमान आए, तो बैठाने को जगह नहीं। यह मुई लड़ाई जाने कब बन्द होगी! आपस में हमारी ऐसी ही बातें हुआ करती हैं।

सावित्री ने कहा—"अरे जी, तुमने सुना, कल हमारे पड़ोस में एक का ताला टूट गया।"

गिरजा बोली—"यह न होगा, तो क्या होगा? कुछ नुकसान तो नहीं हुआ?"

सावित्री ने कहा—"यही खैर हुई। चौकीदार की लाठी की ठक-ठक सुनकर, कहते हैं, चोर भाग गया।"

सज्जमाला बोली—"मैंने तो लोहे के किवाड़ लगाने को कह दिया है। देखो न, उस रोज़ उनके यहाँ से कपड़े-जेवर सब चला गया। और तो और बर्तन तक ले गए।"

यह समाचार पुराना पड़ गया था; पर आज इस मौक़े पर वह फिर नया हो आया।

दुलारी बोली—"दूर क्यों जाओ, रात की बात मुमानीजी से ही न पूछो कि रह-रहकर कैसा खटका होता रहा और सवेरे देखते हैं, तो साफ़ निशान हैं कि किसी ने कुण्डे पर हाथ आजमाया है।"

मुमानी इस मण्डली में कुछ नई हैं। शायद वजह यह भी हो कि वह अकेली मुसलमान हैं। लेकिन उनके कुण्डे की बात आई, तो उत्साह

से उन्होंने पूरा बखान किया—"नवाब साहब आये न थे। दो का वक्त था। ए० आर० पी० के काम में उन्हें अक्सर देर हो जाती है। अब घर में हम सब जनीं अकेली। मर्द कोई भी नहीं। बहन, कुछ पूछो नहीं। खट-खट सुन रही हैं; पर कुछ करते नहीं बनता। आपस में घुस-फुस कर के रह जाती हैं और सबके धुकधुकी हो रही है। मैंने तो सवेरे ही कह दिया—या तो नौ बजे आ जाओ, नहीं तो मकान तब्दील करो। खुदा जाने, मैं तो नौ बजे किवाड़ बन्द कर लिया करूंगी। मेरी बलासे फिर वे कहीं रहें। सोएँ वहीं जाके अपने ए० आर० पी० में। खुदा क़सम बहन, देर तक छत पर से कई क़दमों के चलने की आहट आती रही। यह चोर...।"

जैनमती बोली—"क्यों, बशीरमियाँ घर में नहीं थे क्या ?"

मुमानीजान ने कहा—"उनकी भली चलाई। नई शादी हुई है, तो उन्हें क्या होश है ? दोनों को अपना कमरा है और बस। बाक़ी उनकी तरफ़ से सब-कुछ क्यों न लुट जाय। अब सच तो यह है बहन कि चोर का हौल मुझे भी था। इसीसे बोल नहीं रही थी, चुप थी।"

रूपवती बोली—"औरों की बात तो नहीं कहती, नीम पर चढ़कर इनके घर तो मैं कहो जब पहुंच जाऊं।"

सब जनीं इस पर बहुत खुश हुईं और कहने लगीं कि यह बात पते की है। मेरे मनमें खुद इस कटे नीम की बात कई बार आई थी। सोचती थी कि म्यूनिसिपलिटी में लिखकर कटवा दूँ। इस मरे पेड़ को भी यहीं होना था। मैंने जैनमती की तरफ़ देखकर कहा—"जीजी, बताओ क्या करूँ ? पेड़ है तो बड़े बेमौके, कोई चढ़कर आ सकता है। हमारा दिलीप ही रोज़ यहां से सड़क पर उतर जाता है। कहती हूँ, मानता ही नहीं।"

जीजी ने कहा—"तो उनसे कहा ?"

मैं बोली—"उनसे जब कहा, तो उन्होंने कौन-सा काम करके रखा। बोले—'नीमके पेड़से ठण्डी हवा आती है।' मैंने कहा—'चोर जो आ

सकता है ?' बोले—'ज़रूर आ सकता है, इससे किवाड़ खुले रखा करो और वक्त-बे-वक्त के लिए दो-चार रोटियां भी बचा रखा करो। आए कोई,तो उसे खाने को तो मिल जाय। चोर बेचारा भूखा होता है।' तब से जीजी, मैंने तो कान पकड़ा, जो कुछ कहूँ। सीधी की वह तो उलटी लगाते हैं। जेठजी से कहना, वह कुछ इन्तज़ाम करदें, तो मुझे कल पड़ जाय। हर वक्त दिल धुक-धुक करता रहता है। बात यहाँ कर रही हूं और मन...। क्या बजा होगा ?"

"नौ बज गया।"

मैं घबराकर बोली—"नौ !" सब जनीं मेरा तमाशा देखने लगीं। मैंने कहा—"मुझे जाने दो। चल प्रद्युम्न, चलें।"

प्रद्युम्न पीछे को एक तरफ बैठा था। औरों के साथ के बच्चे सब सो गए थे। प्रद्युम्न बिलकुल नहीं सोया था। इस वक्त भी जैसे वह यहां से उठना नहीं चाहता था।

सब्ज़माला ने उठती-उठती का हाथ पकड़कर मुझे बैठाल लिया और कहा—"लाला आ तो गए हैं...।"

मैं और भी घबराकर बोली—"आ गए हैं ?"

सब्ज़माला ने कहा—"वह देख, कमरे में बत्ती जल रही है।" यह कहकर उसने मुझे अंक में भरकर चूम लिया। इस सहेली की मैं यहाँ बात नहीं कर सकती। वह मुझ पर ज़बर्दस्ती करती है; लेकिन इस ज़बर्दस्ती से ही मैं उसकी होगई हूं। बोली—"लाला थोड़ी देर अकेले रह लेंगे, तो क्या होजायगा ? तुझे छोड़कर खुद जो महीनों बाहर रहते हैं।"

मैंने कहा—"उन्होंने खाना नहीं खाया, जीजी ! मुझे जाने दो।"

"आप ले के खालेंगे।" कहते हुए उसने मुझे जबरन बैठा लिया।

प्रद्युम्न अपनी जगह बराबर ध्यान लगाए बैठा था। खैर, मेरे बैठ जाने पर चोरी से हटकर चोरों की बात होने लगी। वे निर्दयी होते हैं, चालाक होते हैं, पास में कुछ-न-कुछ हथियार रखते हैं। इसी तरह

मिली। फिर भी इच्छा थी कि पत्र-पत्रिकाओं में कुछ छपे, जिसके ऊपर उसका नाम हो। जान-पहचान की कई और लिखती हैं। देखा-देखी कुछ लिखा, तो साथी व्रजकिशोर ने बताया कि वह प्रतिभाशालिनी है। इस प्रतिभा के कारण इधर पन्द्रह-बीस दिन से हर रोज उसे एक कविता लिखनी पड़ती है और साथी किशोर को उसे सिखाना और छपाना पड़ता है।

साथी शब्द, हृदय की दृष्टि से—यों किशोर एम० ए० के आखिरी साल में, और वीणा बी० ए० की परीक्षा देगी। पर श्रेणी का ही साथ सब कुछ नहीं होता। हृदय श्रेणियाँ नहीं गिनता। फिर किशोर प्रकृति से साथी है, मानव-जाति के हर सदस्य के प्रति वह साथी होने में विश्वास रखता है। गरीबों का, दलितों का साथी है तो फिर वीणा के साथी होने में उसे क्या दिक्कत है! वीणा गरीब नहीं है, और दलित नहीं है। अमीर है और लाड़ली है। इसके अतिरिक्त भी बहुत-कुछ है। यों पूछिए तो शिक्षा, सौन्दर्य और आभिजात्य वीणा के पक्ष में बाधाएँ हैं, पर किशोर सहिष्णु है और इतर विश्व की भाँति इस एक वीणा का भी साथी है।

कहा—"लाओ-लाओ, दिखाओ।"

वीणा की झिझक का कारण था—सावन के दिन चल रहे हैं। कल कुछ फुहार थी। हलकी-मीठी धूप भी थी। ऐसे समय आकाश में इन्द्र-धनुष दीख आया। छतपर खड़ी होकर वह उसे निहारती रही। देखती है कि धनुष तो दो हैं। प्रकृति नहा उठी है। सब-कुछ सलोना है। फिर उस समय जाने कैसा मालूम हुआ! वह अकेली थी पर अकेलेपन में भी मानो भीतरसे भर आई। हिंडोलेमें झूलती-झूलती कुछ गुनगुनाने लगी। भीतर के रीतेपनको जो वस्तु अनायास भर जाती है उसके स्वाद को कुछ ठीक तरह कह नहीं सकते। वह मीठा भी है, और तीखा भी है और कड़ुवा भी है, और सलोना भी है। पर नहीं, वीणा कुछ नहीं जानती। उसे याद आती है, पर किसी खास की नहीं। वह चाहती है, पर जाने क्या—सच यह कि वह कुछ नहीं चाहती। दिन बहुत-बहुत सुहावना है। सब-कुछ

सुहावना है। बयार कैसी प्यारी है। आसमान कैसा भीगा है। नन्हीं-नन्हीं फुहार कैसी भली लगती हैं। नहीं, वह कुछ नहीं जानती, वह कुछ नहीं चाहती। वह बस है, और हिंडोलने में झूलती हुई गुनगुना रही है।

मानता टूटी तो उसे कुछ बुरा भी लगा। लेकिन उसने स्वयं तोड़ी थी, क्योंकि अपने से अलग कर उसे कुछ पंक्तियों में बाँध रखने का ख्याल हो आया। कागज़-पेन्सिल लेकर तब उसने कुछ लिख डाला।

साथी किशोर के सामने उसे झिझक यही थी कि यह कैसी बड़ी भारी मूर्खता हुई। दुखी, दीन, दलितों को भूलकर उसने यह क्या कर डाला। बोली—"नहीं-नहीं, मुझसे कुछ लिखा नहीं गया।"

साथी ने कहा—"वीणा, ऐसे नहीं चलेगा। लाओ, देखें क्या लिखा है।"

वीणा ने कहा—"आज नहीं, शाम कुछ लिखकर कल दिखाऊँगी। आपने क्या विषय बताया था, मैं भूल गई।"

"कोई विषय ले सकती हो—जठराग्नि, कुदाली की करका ठूँठ, विषय-ही-विषय पड़े हैं। जिनका दुःख मूक है, काव्य की वाणी उन्हीं के लिए हो। उससे हटकर काव्य विलास हो जाता है। वीणा, साहित्य न विनोद, न विलास, वह दायित्व है। सामाजिक पृष्ठभूमि जिसमें नहीं, वह रचना स्व-रति की द्योतक है। अपने को भुलाने और बहकाने से नहीं चलेगा, सामाजिक चेतनाको प्रबुद्ध करना होगा। हम पूँजीवादी व्यवस्थाकी जकड़ में हैं वीणा। उसका समर्थक साहित्य मीठा होने की कोशिश करता है। भावना की उत्कटताको मन्द करके मानो हमें सुलाना चाहता है। हमको जागना होगा और साहित्य से सबको जगाना होगा। इस जकड़को तोड़ना और क्रान्ति को सिद्ध करना है, वीणा। जो दीन हैं, वे दीन नहीं रहेंगे और जिनके हाथ में श्रम है, वे ही विधाता होंगे। परसों की तुम्हारी कविता ठीक थी। मैंने वह साथी उमेश को दे दी है। उसका ख्याल है कि वह अच्छा 'मार्च सौंग' बन सकती है। लेकिन कल भी तो कुछ लिखा होगा, दिखाओ न?"

"नहीं, कुछ नहीं लिखा।"

"नहीं वीणा, लिखा है और यह भी कह सकता हूँ कि अच्छा लिखा है। तुम जो लिखोगी, अच्छा लिखोगी।"

वीणा कुछ कहे कि मां की गूँजती हुई आवाज़ सुनाई दी—"वीणा!"

वीणा को इस बात पर झल्लाहट है। यह बैठक, मकान के बाहरी हिस्से में है। साथी कोई मिलने आए तो अंदर विघ्न उपस्थित नहीं होता। पर बैठक में बातचीत का स्वर चढ़ जाये तो भीतर सूचना हो ही जाती है। ऐसे समय मां भी पुकारनेसे चूकती नहीं देखी जाती। वीणा कुछ पुराने ढङ्ग की होने पर भी यह सोचे बिना नहीं रहती कि मैं वीणा हूँ, पदार्थ नहीं हूँ। कीमती चीज को चौकसी की जरूरत हो,मैं अपना भला-बुरा जानती हूँ।

झल्लाई हुई बोली—"क्या है, मां?"

"क्या क्या है?" कहती हुई मां उसी कमरे में आईं और बोलीं—"इतनी देर से बातें कर रही है। यह नहीं कि मां चूल्हे में होगी, सो देख लूँ, कुछ काम तो नहीं है।"

किशोर ने कहा—"नमस्ते, माताजी!"

"नमस्ते—तू कहती थी, रायता मैं बनाऊँगी। चल, देख न?"

"चलो, अभी आई।"

"और तुझे खबर भी है, शाम को चौक से वे लोग आने वाले हैं!"

"हाँ, खबर है।"

"तो आ रही है न?"

"अभी आती हूँ।"

मां चली गईं। कुछ देर दोनों चुप बने रहे। फिर किशोर ने पूछा—"कौन आने वाले हैं?"

"कोई नहीं।"

"तो भी कौन?"

"कह तो रही हूँ, कोई नहीं।"

"नहीं वीणा, ठीक बताओ, कौन आ रहा है?"

"मुझे देखने कोई आ रहे हैं।"

किशोर झिझका। वीणा का चेहरा प्रसन्न न था।

उत्साहित होकर किशोर ने कहा—"वीणा, हम किसी की सम्पत्ति नहीं हैं। हमें पढ़ाने-लिखाने की किसीने भूल की है तो क्या यही परिणाम न होना चाहिए कि हम कहें, हमारे अपने विचार हैं और हमारा अपना रास्ता है। शिक्षा ने हमारी आँखें खोली हैं तो हम अंधे बनकर रूढ़ियों के चक्करमें कैसे चल सकते हैं? वीणा, तुम कमजोर नहीं होगी," कहते-कहते किशोर ने वीणा का एक हाथ पकड़ लिया, "तुमसे हमें बहुत आशाएं हैं, और मैं...मैं...!"

वीणा ने क्षणेक अपना हाथ वहाँ रहने दिया और बोली—"मैंने कल एक कविता लिखी थी," और अंदर की जेब से कागज निकालते हुए कहा, "देखो!"

किशोर ने कागज लिया और खोला—

वीणा ने कहा—"अब मैं जाती हूँ।"

सुनकर, सिर उठाकर, उसने वीणा को देखा। कागज खोलते हुए अनायास ही कविता की ऊपर की पंक्ति उसमें उतर गई थी। और वह सोच रहा था—'ओ, अपरिचित प्राण मेरे!' मैं, जिसको अपना बनाकर और फिर अपरिचित कहकर पुकारा गया है, वह क्या मैं ही नहीं हूँ!

"जाती हूँ।" कहकर वीणा वहाँसे जाने लगी तो आर्द्र कंठसे किशोर बोला—"वीणा!"

किन्तु वीणा उधर से पीठ मोड़कर चली जा रही थी।

किशोर कागज सामने बिछाकर कविता पढ़ने लगा। पढ़ते-पढ़ते वह खो गया। कब उसमें आँसू भर आए, उसे पता न था। जब टप-टप टपककर कविता की स्याही उन्होंने फैला दी, तब उसे चेत हुआ। आँसू पोंछे। उसे किसी तरह निश्चय न हो रहा था कि कविता का अपरिचित

प्राण,जिससे बिछुड़ा इसलिए जारहा है कि बिछुड़ना सम्भव ही नहीं है, जो इतना अपना है कि अपरिचित होना सह सकता है, वह क्या मैं ही नहीं हूँ !

उसने कविता के कागज को ओंठों से लगाकर अपने ही आँसू को पी लिया। उसे लग रहा था कि कविता में शब्द नहीं हैं, वाक्य नहीं हैं, छन्द नहीं हैं, अर्थ नहीं हैं—उन सबके पार कुछ है जिससे उसे छुटकारा नहीं मिलेगा !

## तेरह

# समाप्ति

बात हो पड़ी कि कोयले के भीतर आग है, या वह कोयले के बाहर है ?

एक ने कहा, अगर कोयले के अन्दर आग न होती तो वह कैसे जल सकता था। जब आग अन्दर ही नहीं है तब किसी प्रकार किसी प्रयोग से वह बाहर कैसे आ सकती है ?

दूसरे ने कहा, अगर यह बात है तो कोयला ही आग क्यों नहीं है। हमारे घर में ढेर-का-ढेर कोयला पड़ा है और एक बच्चा भी उससे खेल सकता है। लेकिन अगर आग ज़रा भी हो तो मजाल है कि कोई उसे छू भी सके ?

मेरे देखते-देखते दो मित्रोंकी बात बहस बन गई। और जल्दी ही वह बहस गरम हो आई। गरम ऐसी कि पता चलना मुश्किल होगया कि दोनों मित्र हैं कि शत्रु।

एक कहता—आग है।

दूसरा कहता—आग नहीं है।

पहला—तुम कुछ नहीं जानते।

दूसरा—तुम बेवकूफ़ हो।

पहला—बेवकूफ़ ! तुम गधे हो।

दूसरा—गधा ? ज़रा फिर तो कहना—

देखता क्या हूं कि बात-बात में आस्तीन चढ़ने की नौबत आगई है। कोयले में आग हो-न-हो, पर उसके होने-न-होने को लेकर यहाँ सचमुच ही कहीं वह न हो पड़े !

मैंने कहा—सुनो भाइयो, चार बज गए। अब उस पार्टी में चलना है कि नहीं? चलो, तैयार हो जाओ।

हम सभी को एक पार्टी में जाना था। मित्र आये थे कि सब साथ-साथ चलेंगे। लेकिन हमारी मण्डली का हरेक आदमी स्वाधीन चिंतक है। इसलिए हमारे बीच में जब हाहा-हीही नहीं होती, तब बहस होजाती है। अभी यह कोयले की बात आपने सुनी। लेकिन कभी परमात्मा की बात बीचमें आ जाती है, कभी समाज-सरकार की, कभी इसकी, कभी उसकी। पर बात का आदि परमात्मा की सृष्टि से आरम्भ हो कि पत्थर-कोयले की आग से, इति सदा गर्मा-गर्मीमें होती है। माथा जा चढ़ता है, अक्सर आस्तीनें आ चढ़ती हैं, और मालूम होता है कि परमात्मा के सृष्टि कर्तव्य का अथवा कोयले में अग्नि की वर्तमानता का सदा के लिए निपटारा अभी हाल मुक्के के ज़ोर से कर ही दिया जायगा।

ऐसे समय चाय के प्याले या शरबत के गिलास का आगमन, या मिष्टान्न का दर्शन, या किन्हीं महिला की उपस्थिति—आशय कि किसी मार्ग से किंचित् रसोपलब्धि हमको सुधि दिलाती है कि मुक्का-मुक्की द्वारा तत्व-निर्णय ही कालयापन का एक उपाय नहीं है, अन्य भी अनेक कर्म हैं। जीवन उनसे भी चलता है। बल्कि बहस की जगह उन कामों को करना कुछ करना कहला सकता है। उस समय आस्तीन का चढ़ाव और ज़रूरी हो जाता है, मस्तक खुल आता है और मित्र मित्र के मित्र हो रहते हैं।

सो मैंने जब याद दिलाई कि अरे भाई लोगो, पार्टी में चलने के लिए तैयार हो जाओ, मैं श्रीमती को भी कहता हूँ, तब एकाएक ता जैसे वे समझे नहीं। बहस की चहक जो चढ़ी थी। उन्होंने ऐसे देखा, जैसे बेहद ज़रूरी काम से उन्हें फ़ुर्सत न हो और मुझ पर करुणा करना चाहते हों। मैंने फिर कहा, "देखो घड़ी, चार बजे वहाँ पहुँचना है।"

तब उन्होंने अनायास घड़ी देखी। हठात् होश पकड़ा और धीरे-धीरे स्वस्थ हुए। गोविंदराम ठंडे होकर कुछ मद्धिम हँसे। बोले, "ठीक तो है

अनन्त ! छोड़ो कोयले को। हम भी खुराफ़ातें ले बैठते हैं।"

अनंतराम भी मानो चैन पा उठे। बोले, "ठीक तो है। यह क्या हम फ़िज़ूल की बहस ले बैठा करते हैं जी !"

गोविंदराम अनंतराम से ज्यादा सही हैं, और ज्यादा बुद्धिमान हैं, अथवा अनंतराम ज्यादा हैं, यह प्रश्न उस समय महत्वपूर्ण मानो रह ही नहीं जाता। मित्र-मित्र बनकर, न छोटे न बड़े, मिले-जुले पार्टी में चले जाते हैं। खुश जाते हैं, खुश आते हैं, और खुश रहते हैं।

आप कहेंगे, यह तो ठीक है। इन मित्रों की खुशी में हमें भी खुशी है। दोस्त को हम दुश्मन नहीं चाहते। लेकिन प्रश्न है कि क्या तत्व-चिंता और तत्व-निर्णय आवश्यक कर्म हैं या नहीं है? क्या सबको सब कुछ मानने, और सबको सब-कुछ कहने दें ? यह कैसे हो सकता है ! झूठ का निराकरण और सत्यका प्रतिपादन किये बिना क्या हम रह जायं ? जी नहीं, कदापि नहीं। गोविंदराम और अनंतराम अपनी मित्रता को ध्यान में लाकर तत्व-निर्णय की ज़िम्मेदारी से अपने को बचा लें तो बचा भी लें। लेकिन तत्वज्ञ उस ज़िम्मेदारी से कैसे बच सकता है। उसे शत्रुता-मित्रता पर तो अटककर नहीं रह जाना है। वह तो तत्व की बात बताकर ही छोड़ेगा। चाहे उसमें कोई शत्रु ही क्यों न हो जावे। गोविंदराम-अनन्तराम दुनियादार आदमी होंगे, जो बहस को किसी निर्णय तक पहुँचाए बिना ही छोड़ बैठें। किन्तु दायित्व का तकाज़ा है कि तर्क को तर्कान्त ( लाजिकल एन्ड ) तक ले जाना होगा, वहाँ जहाँ फिर अतर्क है। तत्वज्ञ भला बीच में कैसे हार बैठ सकता है। क्या बीच में उसे छोड़ देना कापुरुषता ही नहीं हो जायगी ! मुष्टि-प्रहार का अवसर आए, तो क्या उससे भयभीत हो जाया जाय?...

इस तरह के सवाल आपके मन में भी उठते होंगे, क्योंकि, वे मेरे मन में उठा करते हैं। बहस के लायक विद्या तो मुझमें नहीं है। उतनी भाषा भी नहीं आती। लेकिन मालूम होता है कि अधिक ज्ञान मुझे होता और भाषा पर भी कुछ प्रभुत्व होता, तो ऐसे-ऐसे प्रबल तर्क अपने

तर्कस में से मैं खींचकर निकाल चलाता कि सब-कुछ खंडित होकर रह जाता और प्रतिपक्षी धराशायी ही दीखता।

पर हाय, मैं अक्षम हूं। जानता-बूझता बहुत कम हूं। और जो जानता हूं, कह उसे भी नहीं पाता। लेकिन सोचा करता हूं कि जो-कुछ भी मैं ठीक समझता हूं, क्या सर्वथा वही ठीक नहीं है। तब अन्यथा समझने वालोंको मैं क्यों न उसी ( अपनी वाली ) ठीक समझ पर लाने की कोशिश करूँ। वे बिचारे भूले हुए हैं, भटक रहे हैं। भूलमें अपना अकल्याण कर रहे हैं। ग़लत को सही मान रहे हैं। असल में सही क्या है, वह तो मैं जानता हूँ। तब क्यों न चल पड़ूं और सबको सही राह दिखा डालूं।

राहें बहुत हैं। जितने धर्म हैं, वे सब मार्ग ही तो हैं। लेकिन वे सब पंथ झूठे हैं। जो मेरे धर्म का मार्ग है, वही एक सही और सच्चा मार्ग है। वही कल्याणकर है। बाकी धर्म के नाम पर जो रास्ते हैं, वे सीधे अज्ञानमें और नरक में ले जाकर पटक देते हैं। बैकुण्ठधाम को जो सन्मार्ग पहुँचाने वाला है, वह है, जो मेरे धर्म का है। बाकी और पाखण्ड नहीं तो क्या है ?

अफ़सोस यही है कि मेरी जुबान में वह ताक़त नहीं है और दिल में वह पक्कापन नहीं है। उस दिन उन मौलाना का लेक्चर सुना था। क्या साफ़ बातें कहते थे! बड़ी-बड़ी सचाइयों पर उनकी ज़बान ऐसी रपटती चली जाती थी कि दाँतों अंगुली देनी पड़ती। और शास्त्रार्थ में सामने के वह पंडित—वाह! क्या अगाध गम्भीर ज्ञान! मानो कोई रहस्य उन से छिपा नहीं है। जो है, उन्हें हस्तामलकवत् है। पंडितजी को कुरआन के भेद मौलाना से भी अधिक मालूम थे और मौलाना को तो वेदों की अस्लियत का पूरा-ही-पूरा पता था। एक को मालूम था कि संस्कीरत का ईश्वर कैसे ग़लत है, और दूसरे को ज्ञात था कि अरबीक का खुदा कैसे अज्ञानता है। और दोनों ऐसी-ऐसी ज़ोरकी और अकाट्य बातें कहते थे कि जब एक की सुनता था, तब उसके जैसा मैं हो जाता था और

दूसरे की सुनता था, तब वही सही मालूम होता था।

भाई, यह दुनिया भी अजब पहेली है। पंडितों ने और मौलवियों ने उसका पार पा लिया है। और ऐसा मालूम होता है कि उस पहेली का पार पाना है तो पंडित बनो, या मौलवी बनो। या फिर सीधी राह है कि आँख मूँद कर किसी एक के मुरीद बन जाओ। नहीं तो हालत मेरे जैसी रहेगी। दावेके साथ कुछ कहनेकी हिम्मत ही न होगी और बस नरम बने रहोगे।

लेकिन राह छोड़ हम यहाँ कहाँ आगए। बात असल पर आवें। गोविंदराम और अनन्तराम एक रोज़ फिर कोयलेको और कोयलेकी आग को ले बैठे। तब फिर देर क्या थी। मित्रता दो-एक तर्क के झपाटों में ही झट कोयले के नीचे आ रही और दब गई। मामला तूल पकड़ने लगा। गोविंदराम ने कहा—"तुम कहते हो कि कोयले में आग नहीं है?"

अनन्तरामने उतने ही ज़ोरसे कहा—"और तुम कहते हो कि कोयले में आग होने के लिए दियासलाई की ज़रूरत नहीं है?"

गोविंदराम ने कहा—"अभी तुम्हें बारीक बातें समझने के लिए समय चाहिए।"

अनन्तरामने कहा—"ग़नीमत है कि मेरी समझ आप जितनी मोटी नहीं है।"

बात की प्रचण्डता देख मैं चुपचाप उठा। अन्दर से एक कोयला लिया और खरल उठाया। बहस के मौक़े पर पहुँचकर दोनों चीज़ों को बीच में मेज़ पर रख दिया।

वे बोले—"यह क्या है?"

मैंने कहा—"यह कोयला है, और ज़रूरत होने पर कोयले को पीसने के लिए वह खरल है। शायद ये चीज़ें तत्व-निर्णयमें कुछ काम आवें।"

थोड़ी देर बाद अनन्तराम को एक काम की बात सूझी। उन्होंने कोयले को हाथ में उठा लिया और कहा—"यह कोयला है। तुम कहते हो, इसमें आग है।"

गोविंदरामने कहा—"ख़ैरियत है कि आग वह प्रगट नहीं है। नहीं तो आपको पता लग जाता।"

अनन्तरामने कहा—"लीजिए,तो आप इसमें से आग प्रगट कीजिए। देखें कैसे करते हैं! क्या इसे तोड़कर दिखा सकते हैं कि वह आग इस में कहाँ बैठी हुई है?"

गोविंदरामने कहा—"दियासलाई एक कितनी देर तक जलती है?एक मिनट भी तो जलती नहीं। लेकिन अँगार भी क्या दियासलाई के साथ बुझ जाता है? अगर वह दहकता रहता है, तो क्या वह अँगारे की आग दियासलाई की कही जायगी। दियासलाई बुझी पड़ी है, कोयला जल रहा है। आग कोयले के अन्दर न होती, तो वह जलता रहता कैसे?"

अनन्तराम पर स्वभावतः गोविंदराम की बात का प्रभाव नहीं पड़ा। उन्होंने कहा देखो, मैं तुम्हारे सामने कोयले को पीसकर धूल किये देता हूँ। आग है तो वह जलती क्यों नहीं! ऐसा कहकर वह सचमुच कोयले को ठोक-ठोककर खरल में पीसने लगे।

कोयला चूर होगया और तब भी आगका पता न चला। अनन्तराम ने घोषणा की कि चूँकि आग का पता नहीं चला है, इसलिए साबित है कि गोविंदराम को कुछ आता-जाता नहीं है।

गोविंदराम ने भी ऐसी ही कुछ बातें कहीं। देर अधिक न थी। भ्रुकुटियों में बल आ चला था। और अब नहीं तो अब, आस्तीनें चढ़ी ही दीखतीं।

मैं घबराया। मैंने ज़ोर से कहा—"सुनना, अजी ज़रा सुनना।"

तुरन्त तो नहीं (क्योंकि तुरन्त सुनने का क़ायदा ही उस बिरादरी में नहीं है) लेकिन कुछ समय के अनन्तर श्रीमतीजी ने सुना और कमरे में प्रवेश किया।

मैंने कहा—"ये लोग बैठे हैं। पान-वान कुछ तो भेजो।"

श्रीमती ने सुना, शर्माईं, मुस्कराईं, और बेबात चेहरे को पल्ले की हल्की-सी ओट दिये चली गईं।

पलटकर क्या देखता हूँ कि गोविंदराम और अनन्तराम के चेहरों पर बहस और गर्मी अब नहीं है। वहाँ अब शिष्टता है और शालीनता है। मैंने कहा—"कोई बात नहीं। आप अपनी चर्चा चलाइये। इतनेमें पान आते हैं।"

अनन्तराम और गोविंदराम दोनों तनिक धन्यवाद-भाव से मुस्करा दिए और आगे चर्चा न चला सके।

श्रीमतीजी आकर चली गईं और मैंने देखा कि उनके इस एक झाँकी देकर बेबात चले जाने से दोस्तों के दर्मियान इकट्ठे हुए सब बादल जाने कहाँ बिला गए हैं। और किसी को ख़याल नहीं है कि तत्व निर्णय का तार टूटकर कहाँ छूटा रह गया है। और जब पान के बजाय एक-एक नमकीन, मिठाई और फलों की तश्तरी आ पहुँची, तो गोविंद-राम अनन्तराम बिना भेद-भाव और वाद-विवाद के अखंड मित्र की भाँति तल्लीनतापूर्वक उन पर झुक गए!

मैंने तब समाप्ति का सार पा लिया। मन में कहा—खूब!

# चौदह

## सज़ा

बाहर के बरामदे में बेंत की कुर्सी डाले सुहावनी रिम-झिम देख रहा था। पानी बन्द नहीं होता दीखता था। शायद यह झड़ी कई दिन चल जाय। कभी मेंह धीमा होता कि थोड़ी देर में फिर बौछारें तेज़ी पकड़ लेतीं। बरामदे के पौधे मैंने नौकर से हटवाकर पीछे रखवा दिए थे। वर्षा की बूंदों की अगवानी पर पहले तो उन पौधों की पत्तियां हँसती मालूम हुईं पर पीछे मारे बौछारों के बेचारी ठिठुरी-सी दीखने लगी थीं।

ऐसी झड़ी में देखता क्या हूँ कि चले आ रहे हैं मित्र अय्यर। अय्यर का भरोसा नहीं, बुलाते रहो तो शायद एक न सुनें, वैसे जाने कब आ धमकें। गाँव-गाँव घूमते रहते हैं। बी० ए० में अव्वल दरजे में आने का प्रायश्चित जैसे जिन्दगी भर करते रहेंगे। प्रायश्चित्त का ढंग यह है कि बात-चीत या चाल-ढाल से किसी को पता न चलने देंगे कि वह अंग्रेज़ी जानते हैं, और बोलेंगे एक-दम वाहियात हिंदी। हिन्दुस्तान के तले किनारे, समझिए बस कुमारी अन्तरीप के कहीं आस-पास, के रहने वाले हैं। यहाँ दिल्ली में चर्खे को धरम बनाकर उसीके प्रचार में लगे रहते हैं। मैं भले आदमी से कह-कहकर हार गया कि अरे भाई अय्यर! क्यों भाई-बहिन और माँ-बाप से बिछुड़कर कांग्रेस के इस बंजर काम में पड़े हो! अपनी सूरत भी कभी शीशे में देखते हो? ऐसी अपने से क्या दुश्मनी? ब्याह करो और अपने लायक़ बनो। सुनते हो?

पर अय्यर है कि मीठी मुस्कराहट से ही सब कड़वी बातों का जवाब दे देता है।

पर अय्यर का बखान छोड़ें क्योंकि बखान का वहाँ अवसर कहाँ था। हज़रत थे तरबतर, सिर पर टोपी तक नहीं थी, छतरी की तो पूछिये क्या? पैरों की चप्पल से उछटीं कीचड़ की छींटों से धोती रंगीन हो रही थी।

मैंने कहा—"अरे अय्यर! आओ, आओ।···अजी आना, देखना यह कौन हैं।"

अय्यर ने हाथों के काग़ज़ में होशियारी से लिपटे हुए बण्डल को अलग रखा और सिरके बालों को सूंतकर पानी निचोड़ा। कहा—"तेज़ बारिश है।"

मैंने कहा—"और तुम क्या कम तेज़ हो कि ऐसी बारिश में निकल पड़े घर से!"

मालूम हुआ कि जनाब आ रहे हैं एक गांव से, जो दस मील है। चले तब बारिश न थी। यह धोती आज सवेरे ही तैयार हुई। अपनी ही कती-बुनी है, बहिन को आज ही उपहार-रूप भेज देने की इच्छा थी, इसलिए शहर चले आए हैं। मेरी जगह रास्ते में पड़ती है, सो इधर ही मुड़ आए।

मैंने धोती देखी, अन्दर से श्रीमतीजी ने भी आकर देखी और पसन्द की। लेकिन उनको अय्यर की यह बात बिल्कुल पसन्द नहीं कि वह चाय नहीं पीते। उन्होंने कहा—"चाय अभी दो मिनटमें तैयार होती है। इतने चाहो तो नहा डालो और कपड़े बदल लो।"

अय्यरने कहा कि—"भाभी, चाय तो रहने दो। पर कपड़े दो तो नहा लेना मैं ज़रूर चाहता हूं।"

भाभी ने कहा—"चाय नहीं लोगे तो कपड़े ही मैं क्यों देने लगी?"

कहकर बिना उत्तर की प्रतीक्षा किये वह अन्दर चली गईं और थोड़ी देर में आकर बोलीं—"चलो सब तैयार है। गुसलखाना भूले तो नहीं, कि मैं चलूँ?"

अय्यर जाँघिए और बनियान में हमारी श्रीमतीजी के पीछे-पीछे चल दिए।

लौटे तब तक मेज़ पर चाय का सामान लाया जा रहा था। अय्यर ने कपड़े पहने और मैंने देखा कि मेरे कपड़ों में अय्यर पहले से कुछ दुरुस्त ही मालूम होता है। चाय पर बैठकर वह बहुत-कुछ हीला-हवाला करता तो रहा, पर हमारी श्रीमती ने उसका कुफ्र तोड़कर ही दम लिया। यानी अय्यर के गरम दूध के प्याले में दो बूंद चाय तो डाल ही दी। अय्यर ने हंसकर उस प्याले को मुँह लगाया और गट-गट पी गया। कहा—"आप नाराज़ न हों तो ऐसा ज़हर-छुआ प्याला एक-आध मैं और ले सकता हूँ, अगर आप दें।"

मैं सुनकर क़ायल हुआ। मैं उस आदमी को गवारा नहीं कर सकता जिसे मज़ाक़ गवारा नहीं है। अय्यर की अविवाहित अवस्था को मैं इसीलिए क्षमा करता हूं कि उसने मेरी श्रीमती को शुरू से 'भाभी' कहा, एक भी दिन 'बहिन जी' नहीं कहा।

मैंने कहा—"सुनो, ज़हर ज़रा कम रखने की ताकीद इन महात्मा से मिले, इससे पहले ही तुम अपनी ओर से उसे डालने में संकोच क्यों दिखाओ?"

सचमुच इस बार श्रीमतीजी ने आधा प्याला चाय का भर दिया तब उसमें दूध छोड़ा। अय्यर कहते रह गए बस-बस, लेकिन श्रीमतीजी ने हँसकर कहा—

"खुद दे रही हूं फिर भी डरोगे? लो, डरो नहीं।"

अय्यर ने हँसकर कहा—"मैं बेगुनाह हूं। मुझ पर कृपा क्यों?"

कहकर उसने प्याला उठा लिया।

उसकी भाभी ने उसी तरह हँसकर कहा—"सोचो नहीं, ज़हर ही अमृत होता है। आँख मींचकर राम के नाम के साथ पी जाओ।"

'तो लो' कह कर प्याला वह ओठों के पास ले गया।

लेकिन देखते क्या हैं कि प्याला उसने एकदम मेज़ पर रख दिया

है और खड़े होकर वह सीने पर हाथ दबाकर कुर्ते की जेबों को टटोलने लगा है।

मैंने कहा—"क्यों, क्या हुआ ?"

उसने जवाब नहीं दिया और कभी इस जेब को तो कभी उस जेब को टटोलता रहा।

मैंने फिर पूछा—"क्यों, क्या बात है ?"

संक्षिप्त-सा "कुछ नहीं" कहकर वह अपनी कुर्सी को हटा पुलिन्दे की धोती की तहों में अच्छी तरह दाब-दाबकर कुछ देखने लगा।

पता चला कि उसका पर्स ग़ायब है। जाने क्या हुआ ? होना तो जेब में चाहिए था, कि सहसा उसे कुछ ख्याल आया और कुर्सियों के बीच से रास्ता बनाता हुआ वह अन्दर चला गया। थोड़ी देर में लौटा और कहा—"आपके नौकरका क्या नाम है ? उसने तो गुसलखाने में पर्स नहीं देखा? मुझे ठीक याद है कि नहाते समय मैंने पर्स अलग निकालकर रखा था। लेकिन अब वहाँ नहीं है।"

मालूम हुआ कि पर्स 'में चार दस-दस के नोट हैं, दो सिक्के के रुपये, कुछ रेजगारी, दो ज़रूरी खत, और एक पता।

मैंने अपने यहाँ के सुरजना को बुलाकर पर्स के बारे में पूछा। वह सुनकर अचरज में रह गया और कुछ न बता सका। मैंने ताकीद देकर कहा कि जाओ, तलाश करो। नहीं तो तुम ही जानोगे। घर में दूसरा कौन है कि उसको कहा जाय !

सुरजनाने अपनेको निर्दोष बतलाया। लेकिन मेरी डपट के आगे वह ज्यादा मुंह नहीं खोल सका और चला गया।

श्रीमतीजी ने पूछताछ करनी शुरू की कि सिक्के किस बादशाह के थे और किस सन् के थे ? और दस के नोटों में कोई बड़ा था या सब छोटे थे ? और किस जेब में क्या था ? और—

मैंने कहा—"पूछ-पूछकर अपना जी ही भरोगी कि कुछ करतब भी

करोगी ? देखो पड़ोस के जो किराएदार हैं वहाँ से कुछ पता लगाओ। सुना ?"

पहले तो श्रीमतीजी कुछ गर्म-सा जवाब देने पर उतारु दीखीं। मानो उन्होंने कहना चाहा कि मैं ही सब कर-धर के रखूँ तो कुछ हो, यह नहीं कि और भी कोई कुछ पैर-हाथ हिलाए। क्यों न, आदमी बड़े जो ठहरे! लेकिन यह सब कहें इससे पहले ही आकस्मिक-भाव से चमक कर बोलीं कि गये रुपये कहीं भला मिलते हैं ? लेकिन एक बात पक्की हो जानी चाहिए, मैं ढूँढकर दूँ तो मुझे क्या इनाम मिलेगा ?

अय्यर अब तक स्थिर-चित्त हो गए थे। जो गया सो गया, उस पर समय को और अपनी शान्ति को भी क्यों जाने दिया जाय। लेकिन श्रीमतीजी की इनाम की बात सुनकर बोले—"भाभी क्यों दिक करती हो ? लाओ पर्स दे दो न।"

श्रीमती बोलीं—"तो मैं चोर हूं, कि मैंने पर्स उठाकर रख लिया है ?"

अय्यर बोले—"आखिर तुम दोगी तो हो ही।"

लेकिन श्रीमतीजी ने इस सुने को अनसुना कर दिया। वह ठोड़ी को हथेलियों पर लेकर सोच में आगे मेज़ पर झुककर बैठ गईं और कुछ देर कुछ नहीं बोलीं। इस अप्रत्याशित मौन पर और भी सब-कुछ रुक गया। थोड़ी देरमें सहसा बोलीं—"सुरजन को,क्यों जी, हमारे यहाँ दसवाँ साल तो है ? तुम क्या समझते हो उसने लिया होगा ?"

मैंने कहा—"मैं नहीं समझता।"

बोलीं—"एक बार तुमने जो जेब से पैसे कम होने की शिकायत की थी। वह फिर मिले भी नहीं। लेकिन सुरजना ने लिये इसका सबूत भी नहीं मिला।"

मुझे चुप देखकर बोलीं—"सुनते हो, फिर क्या कहते हो ?"

मैंने कहा—"क्या कहूँ ?"

बोलीं—"कहो क्यों नहीं? शक हो तो कहो। मैं अभी उसकी चमड़ी बेंतों से उधेड़ सकती हूँ।"

मैं बोला—"नाहक!"

बोलीं—"तुम कहो नाहक़, पर मेरा उस पर सब हक है। मैं उससे कह दूं तो वह अभी जमना में डूबकर मर सकता है। इतना वह मुझे मानता है। तो मैं उसको क्या पीटते-पीटते बेहाल नहीं कर सकती? वह चोर बने तो क्या मैं चुपचाप इसको देखती रह सकती हूं। कहो, तुम्हें शक है?"

मैंने कहा—"शक नहीं है, सबूत का सवाल है।"

श्रीमतीजी ने मेरी ओर देखकर ज़ोर से कहा—"सबूत नहीं, शक का सवाल है। शक काफ़ी है। उस पर ही मैंने सुरजना को अधमरा नहीं कर दिया तो मैं कैसी उसकी मालकिन हूं। बोलो, कहो!"

मैंने फिर कहा—"क्या कहूं?"

बोलीं—"तो मैं कहती हूं उसका यह काम नहीं है।"

कहकर वह चुप हो रही। उँगली माथे पर रख चाय की मेज़ के पार फ़र्श पर आँख गड़ाए जाने वह क्या देखने लगी थीं कि एकाएक व्यस्त भाव से बोलीं—"नहीं, यह काम उसका नहीं हो सकता। हर्गिज़ नहीं हो सकता। सुनते हो, एक लफ्ज़ भी उससे इस बारे में न कहना। मेरे घर में रहकर उससे कोई कुछ नहीं कह पायगा।"

इसके बाद थोड़ी देर जैसे सोच में पड़े रहकर वह फिर पूछताछ करने लगीं कि रुपये किस-किस राजा की मूरत के थे और किस सन् के? नोट छोटे थे या बड़े और क्या उनके नम्बर थे? पर्स ठीक कैसा था? उसकी किस जेब में क्या था?...ओह! 'ज़िप' वाला पर्स था। और दस-दस के तीन नोट उसीमें थे? तो ठीक है।...यह ठीक है।...इस तरह की अपने में उलझी-सी बातें करती हुई वह अय्यर से जिरह करती रही।

मैं स्त्री-बुद्धि का बहुत कायल नहीं हूँ। शायद कारण यह हो कि

मैं विवाहित हूँ। विवाह से पहले—लेकिन उस बात को जाने दो। लेकिन विवाह के बाद से स्त्री के मिजाज़ का मैं इतना अधिक क़ायल हो गया हूँ कि बुद्धि के क़ायल होने का मुझमें कहीं स्थान ही नहीं रह गया है। मैं नहीं जानता कि मिजाज़ की तीक्ष्णता और बुद्धि की तीक्ष्णता दो एकदम दो चीज़ें हैं कि नहीं। कहीं-न-कहीं वे आपस में हिली-मिली तो होंगी। नहीं तो समवेदना की सूक्ष्मता से अलग होकर बुद्धि की कुशाग्रता कैसे चल सकती होगी? इसलिए बावजूद इस बात के कि तर्क चलने पर मेरे सामने अपनी श्रेष्ठता का किसी यूनिवर्सिटी का कोई प्रमाण-पत्र वह मेरे आगे पेश नहीं कर सकती और बावज़ूद इसके कि घड़ी-बेघड़ी उन्हें मैं याद दिलाता रहता हूँ कि मैं अकाउन्टेन्ट जनरल आफिस का एक बड़ा''''आप समझ ही गए होंगे'''इससे जाने दीजिए। यानी बावजूद सब बातों के मालूम होता है कि श्रीमतीजी अपनी राज़ी-नाराज़ी के द्वारा जो दूर के मर्म को सहज-भाव से पकड़ लेती हैं वह मेरे लाख हिसाबी और तात्विक तर्क के हाथ नहीं आ पाता। तब ही मानना होता है कि स्त्री को स्त्रीत्व देकर यदि ईश्वर ने उसे सर्वतो भावेन बुद्धि-शून्य बना दिया होता तो भी जगत की विशेष क्षति न होती क्योंकि स्त्री स्त्रीत्व के ज़ोर से सब अभावों को भरकर पुरुष के आगे तब भी अपराजित ही रहती।

खैर जी, वह छोड़ो। मतलब यह कि श्रीमतीजी की जिरह पर मन में कुछ सदय होता हुआ मैं वहाँ बैठा रहा। जिरह समाप्त होने पर वह फिर कुछ देर गुम-सुम बैठी रहीं। अनन्तर बोलीं—"मेरा साथ वालों की मिसरानी पर शक है।"

मैं विस्मय से बोला—"मिसरानी ?"

मैंने कई बार उस मिसरानी को बराबर वाले किराएदारों के यहाँ आते-जाते देखा था। कभी पूरा नहीं देख पाया। धोती माथे के काफी आगे आई रहती थी। वाचालता उसकी किसी के सामने नहीं आई। चुप आती थी, चुप जाती थी, और किसी के मुख उसकी शिकायत मेरे

कानों तक नहीं आई थी। इसीलिए मैंने अचरज से कहा—"मिसरानी?"

श्रीमतीजी बोलीं—"ख़्याल आता है कि गुसलखाने की तरफ़ से उसके गुज़रने की मुझे कुछ झलक मिली थी। नहीं तो तुम बताओ, कौन हो सकता है?"

निदान हम उस मिसरानी को लेकर बात करने लगे। वह दूसरों के यहां से वेतन पाती और वहीं काम करती है। उससे कैसे कुछ पूछा-ताछा जा सकता है? अजी छोड़ो, जो गया सो गया। किसी पर शक डालकर भला उसको बेइज़्ज़त कैसे किया जाय?

अय्यर की और हमारी यही राय रही कि क़िस्से को अब छोड़ा जाय। श्रीमतीजीकी तत्पर मुद्रासे मालूम होता था कि वह बात को यहीं छोड़ने पर कभी तैयार न होंगी। पर्स न मिला तो शक सुरजना पर भी ठहर सकता है। बस यह उन्हें असह्य होगा। या तो बटुए को कहीं से मिलना होगा नहीं तो सुरजना को पिटना होगा। सुरजना को मारते-मारते वह बेदम कर सकती हैं, पर एक क्षण को भी उसका चोर समझा जाना वह नहीं सह सकतीं।

बात-बात में मैंने ज़ोर से कहा कि कौन तुम्हारे सुरजना को कुछ कहता है? नहीं करेगा कोई उस पर शक। पर अब उस बात को छोड़ो भी।

अय्यर का और भी आग्रह था कि इस क़िस्से पर अब एक भी मिनट और नहीं खर्च करना चाहिए। रुपया गया तो कोई जान तो अपनी नहीं गई। पर श्रीमतीजी ने कहा कि तुम सुरजना पर शक न करने वाले कौन होते हो? पर्स नहीं मिलता तो वह गया कहां? ज़रूर सुरजना ने ग़ायब किया होगा। और अगर सुरजना चोर है तो कहां से उसने चोरी सीखी? आठ बरस का मेरे यहां आया। अगर चोर है तो उसने चोरी हमारे घर के सिवा कहीं बाहर से नहीं सीखी। सुनते हो, अगर वह चोर है तो हमने उसे चोर बनाया है। हमने उसमें लालच की जगह रहने दी होगी, अविश्वास की जगह रहने दी होगी, तभी तो पर्स देखकर उसका मन डिगा। और मन डिगा भी तो वह

बात हमसे कहने नहीं आया !—इसीलिए कहीं-न-कहीं से बटुए को पाकर जाना होगा। नहीं तो मैं इस कम्बख़्त सुरजना को जीता नहीं छोड़ूंगी।

हमें, कम-से-कम मुझे, उनकी भावना और उनका तर्क समझ नहीं आया और हमारे बीच से वह उठकर चली गईं तो मुझे बुरा नहीं लगा और मैं अय्यर से देश-विदेश और सिद्धान्त-नीति की बातें करने में लग गया और पर्स की बला को मन से दूर भगा दिया।

अय्यर से मैं हमेशा कहता रहा हूँ कि देखो भाई, सेवा अच्छी चीज़ है। लेकिन ज़िन्दगी में पैर जमना भी ज़रूरी चीज़ है। क्या यह तुम गांव-गांव भटके फिरते हो ! बताओ कांग्रेस में तुम किस ओहदे पर हो ? प्रोविन्शीयल के मेम्बर बन सके तो बहुत हुआ। देखते नहीं कि लीडर कौन हैं ! वह हैं जिनके पास सब कुछ है। मोटी और पक्की आमदनी और बङ्गला और मोटर और आश्रितों का दल। तब सेवा भी उनको पूछती है। तुम्हारी जैसी सेवा नहीं कि जिसमें खुद को भी घुला दिया जाय। आदर्श ! आदर्श की बात न करो। व्यवहार देखो और व्यवहार कहता है कि सचाईसे चतुराई की अधिक क़ीमत है। देखो मुझे ही दो-तीन सालके अन्दर देखना कि मैं कांग्रेस की तरफ से म्यूनिसिपैलिटी में हूँगा और कांग्रेस-सङ्गठन में भी तुमसे आगे हूँ। अय्यर, यह छोड़ो, वह रास्ता पकड़ो जहां तुम्हारी असली क़ाबलियत चमके। कहता हूँ कि यहां तुम एक अपना ग्रुप बनाओ। मेरी सेवाएं अपनी समझो। स्थानीय पोलिटिक्स...

बात इस तरह स्थानीय से देश और फिर विदेश की ओर फैल चली। वह राजनीति के और सिद्धान्त-वाद के ऊँचे-ऊँचे कँगूरों को छूती उन पर उछलती फिरने लगी। उसमें गर्मी भी आई। मैंने गांधीवाद को तरह-तरह के तर्कों से घायल कर छोड़ा। मुझे विश्वास है कि अय्यर की कट्टरता ही उसे सुरक्षित रख सकी, नहीं तो गांधी-नीति धराशायी हो गई थी। अय्यर ने कम प्रखर तर्क नहीं दिए, लेकिन मेरे जवाब के

आगे वे सभी कटकर रह गए। मैंने कहा—"देखो अय्यर, गांधी-वाद के आधार पर तुम चले कि मेरा तुम्हारा साथ नहीं। हम भारत को दीन नहीं सम्पन्न देखना चाहते हैं। तुम मुझे भावना में पड़कर दीनों का समक्ष होने के लिए स्वयम् दीन बनने को कहते हो। लेकिन यह भ्रम है। खुद सम्पन्न बनकर अपने उदाहरण से दीनों को सम्पन्न बनने का मार्ग दिखाना होगा। इन्डस्ट्रीयलाईजेशन—नहीं इसके बिना उपाय नहीं।"

अय्यर ने भी कुछ कहा। पर मुझे अपनी बातें इसलिए याद हैं कि अब ठण्डक में देश और सिद्धान्त सम्बन्धी तब की अपनी गर्मी मुझे ही व्यंग मालूम होती है। सरांश, हम इसी तरह की ज़रूरी बातें कर रहे थे कि पास ही कहीं से धीमे-धीमे उठता हुआ शोर ज़ोर पकड़ने लगा। कोलाहल इस तरह थप्पड़ की भांति कानों पर पड़ने लगा कि मैं अपनी जगह से उठा, कहा—"देखूं क्या मामला है ?"

अन्दर पहुँचकर पहले सहन के पार दूसरा जो सहन है वहां देखता हूँ कि आठ-दस आदमियों की ख़ासी भीड़-सी खड़ी हुई है। देखा तो आसपास के नौकर-चाकर, पड़ोस का एक तांगे वाला, एक दर्जी और एक पंसारी, इसी तरह के कुछ लोग वहां जमा हैं। बीच में मिसरानी खड़ी पुकार-पुकारकर कह रही है कि उससे क़सम ले लो, उसके सब मर जायं, उसके बदन में कीड़े पड़ें जो उसने कुछ लिया हो तो। वह रो रही थी और दुहाई दे रही थी। पास ही श्रीमतीजी खड़ी बड़े धीरज से कह रहीं थीं कि चीखने–चिल्लाने से फ़ायदा नहीं, धीरे-धीरे बातों का जवाब दो।

मैंने कहा—"यह क्या तमाशा है ? क्यों किसी को सताया जा रहा है !"

श्रीमतीजी ने डांटकर कहा—"तुमको किसने बुलाया ? क्यों री ! बता तू उधर गई थी या नहीं ?"

जवाब में मिसरानी ने ज़ोर-ज़ोर से पुकारकर दुहाइयां दीं—कि

भगवान् उसे अभी उठा ले जो उसने किसी का कोई बटुआ देखा भी हो।

मिसरानी का पक्ष लेने वाला एक पड़ोसका नौकर बोला—"बाबूजी बहूजी नाहक हैरान कर रहीं हैं। उस बिचारी के बाबू इस वक्त हैं नहीं, इसीसे तो! ओ री ओ! दिखा क्यों नहीं देती है? लो बहूजी! उसकी तलाशी ले लो, नंगा-झाड़ा ले लो। इसके आगे उसकी जान तो नहीं ले सकतीं?"

यह कहकर उस आदमी ने मिसरानी का हाथ पकड़ लिया, कहा—"दिखा री! तैने कहां क्या छिपा रक्खा है?"

कहने के साथ उसने मिसरानी की धोती का छोर छुआ—देखते-देखते मिसरानी ने अपने ऊपर आया हुआ धोती का पल्ला अलग फेंक दिया और सिर्फ चोली पहिने हुए खुले सिर चुनौती के साथ कहने लगी—देख लो, जो कहीं मेरे पास कुछ हो।

उस आदमी ने कहा—"सब दिखा दे, जो इन बहूजी को बिसवास हो जाय।"

कहकर वह आदमी और मिसरानी भी उद्यत हुए कि चोली और बाक़ी धोती भी खींचकर अलग कर दी जाय। श्रीमतीजी ने डांटकर और हाथ से उस आदमी को पकड़कर दूर कर दिया कहा—"बदमाश! हया नहीं है? (औरों से) तुम लोग क्या देख रहे हो? यहां कुछ तमाशा है? जाओ! और सुनो ए रतना और बिहारी इसको यहीं पकड़े रहना मैं आती हूँ। आऊँ तब तक छोड़ना नहीं।"

कहकर श्रीमती ने सबको वहां से दुत्कार कर दूर कर दिया। मिसरानी धम से बैठकर माथा पीटने और दुहाइयां रोने लगी। और श्रीमतीजी उसे उसी हालत में छोड़कर चली गईं।

मेरी इच्छा हुई कि मैं बीच में पड़ कर मिसरानी को छुटकारा दिलाऊँ। यह दृश्य मुझे अच्छा नहीं मालूम हो रहा था। अत्यन्त शील युक्ता दीखने वाली नारी लज्जा को इस प्रकार से चुनौती दे उठे यह

मुझे बहुत बीभत्स मालूम हुआ। पर श्रीमतीजी की योजना का मुझे कुछ पता न था इससे मैं दख़ल न दे सका। तो भी मैंने उसे दिलासा दी, उसके हाथ छुड़वा दिए और कहा कि धीरज रखो।

मेरे पास आने और बोलने पर मिसरानी ने धोती को उसी तरह अपने सिर पर ले लिया। कोर माथे के आगे करली और रोकर बताया—"मैं कुछ नहीं जानती, मैं बेक़सूर हूँ।"

मैं कुछ समाधान की बात कहने वाला ही था कि देखा वह सहसा उठकर वहां से तेज़ चाल से झपट चली है। रतना और बिहारी पकड़ने को लपके लेकिन मैंने उन्हें रोक दिया।

भागती-सी हुई वह अपने घर के दरवाज़े पर पहुंची। पांच-सात मिनट बाद मुझे भी अपने घर से सुरजना बुलाकर उधर ही ले गया। मैं नहीं कह सकता कि इसके बीच पांच-सात मिनट में वहां क्या हुआ। पर पहुँचने पर देखा कि भीड़ के बीच में खड़ी मिसरानी कह रही है कि बटुआ तो मेरा था। एक दस का नोट दो रुपये और इतने आने उसमें हैं।

वहीं श्रीमतीजी खड़ी पूछ रही हैं—"और उसमें क्या है?"

"और कुछ काग़ज होंगे, बाक़ी पैसा नहीं है।"

तब सबके सामने श्रीमतीजी ने अपने हाथ का बटुआ दिखाकर उसका 'ज़िप' खोला। अन्दर से तीन नए दस-दस के नोट निकले।

यह देखकर मिसरानी का चेहरा राख हो आया था। पर वह दुहाई देती जा रही थी कि जाने किस मुँहजले ने मेरे ट्रंक में बटुआ रख दिया—इत्यादि—इत्यादि।

श्रीमतीजी की तब की रौद्र मूर्ति का ख़्याल आता है तो अब भी जाने क्या मन में होता है। पर उस वक्त उन पर जैसे नशा सवार था। उनके हाथ में बेंत थी। उन्होंने उसे दिखाकर सिर्फ एक शब्द कहा—"चुप।"

जाने क्या हुआ कि मिसरानी एकदम चुप पड़ गई। तब श्रीमतीजी

ने खुद आगे बढ़कर कहा—चलो। सबसे कहा—आप लोग जाइए।

वह इतनी ठण्डी ज़ुबान थी कि जो निकला वही हुआ। उसके बाद फिर मैं ठीक-ठीक नहीं कह सकता कि क्या हुआ। श्रीमतीजी से ही जान के मालूम हुआ कि उसे वह एक कोठरी में ले गईं। वहां पूछकर उसके सारे जीवन का इतिहास जाना। उसके बाद उसने शनैः शनैः अपना दोष स्वीकार किया फिर उसे खुद राजी किया कि उसे सजा मिलनी चाहिए। फिर अपने हाथों से, बेंतों से उसे बेहद पीटा।

और बात मैं नहीं जानता, आपसी बातचीत जो उनके बीच हुई हो। लेकिन उनके बेंत से मारने और उस मार पर मिसरानी के चीखने की आवाज मैंने भी सुनी थी।

उसके तत्काल अनन्तर श्रीमतीजी आईं, ओंठ उनके नीले थे और हाथ अब भी कांप रहा था। पर हँसकर अय्यर को उन्होंने उनका पर्स दे दिया। कहा—"देख लीजिए सब ठीक है ?"

अय्यर ने बिना देखे कहा—"ठीक है।"

बोलीं—"नहीं, देख लीजिए।"

अय्यर ने सब चीजें देखकर सँभालीं, कहा—"सब ठीक है।"

श्रीमतीजी ने हँसकर कहा—"देखिए मैंने कितनी मेहनत की है। मुझे इनाम नहीं दीजिएगा ? आपके तो रुपये जा ही चुके थे, इससे सब रुपये भी अपने इनाम में मैं मांग लूं तो बेजा नहीं है।"

अय्यर ने वापिस बटुआ उन्हींके आगे कर दिया।

श्रीमती हँसकर बोलीं—"इस मरे चमड़ेका मैं क्या करूँगी ?" कह कर चारों नोट और दो रुपये निकालकर बाक़ी बटुआ उन्हींको लौटा दिया।

मैंने कहा—"मिनी ! तुम्हे शर्म आनी चाहिए। उस बिचारी को तुम कैसे मार सकीं ? कौन जानता है कि किस बेबसी में उसने यह काम किया होगा !"

श्रीमती ने हँसकर कहा—"मैं जानती हूँ। बिधवा के भी बेटा हो

चुकता है और उसका लड़का दूर एक स्कूल में पढ़ता है। सातवीं से अब आठवीं की पढ़ाई करेगा। उसके लिए बिचारी को कुछ चाहिए था...पर चोरी तो चोरी ही है।"

इसके बाद हम दोनों समझ गए कि श्रीमतीजी के (इनाम के ४२) रुपये उस दूर के लड़के की आठवीं की पढ़ाई के काम में आयंगे। फिर भी मैंने साहस करके पूछा—"मिसरानी कहां है ?"

श्रीमतीजी ने गुस्से में कहा—"कम्बख़्त अभी मरी नहीं है—सिसक रही है।"

पन्द्रह

# तो लाये ?

दफ्तर जाता हूं तो सामने के घर के चबूतरे पर एक खटिया पड़ी रहती है। आता हूं तब भी वह खाट वहीं ही मिलती है। वह दिन-रात वहीं रहती है।

उस घरके आदमी की तरफ मेरा ज्यादा ध्यान नहीं है। सिवाय इस के कि वह खांसता बहुत है और इस वजह से आसपास काफी गन्दगी रहती है। खैर, मैं ऊपर से उतर सीधा दफ्तर चला जाता हूं और शाम को जीना खोलकर ऊपर घर आजाता हूं।

घर में से मालूम हुआ कि इस नीचे पड़े आदमी की घर वाले बड़ी बेकदरी करते हैं। और तो और ऊपर से डाटते-डपटते भी रहते हैं। हो तो उनसे एक बार कहो न ?

मैंने कहा—"कहने से वृथा गांठ पड़ेगी, लाभ कुछ होगा नहीं, और मैं नया अनजान आदमी हूँ।"

वह बोली—"रोगी को मरना तो है ही, पर क्या ऐसे जान-बूझ कर मारा जाता है। ले के निकाल पटका है बाहर ! और गन्दगी भी तो इससे फैलती है। मैं तो दिन-रात खों-खों से परेशान रहती हूं। क्यों जी ! कुछ किया नहीं जा सकता ?"

मैंने कहा—"इसके सिवा कि हम अपने घर में जगह दें, दूसरा कुछ करना न करने से खराब होगा।"

अपने घर में लाने की बात वह सुनने को तैयार न थीं।

ऐसे दिन कटते चले गए।

एक दिन मैं देर से लौटा। मित्र मिल गए और सिनेमा ले गए।

ऐसी देर भी नहीं थी। ६॥ का समय होगा। पर दरवाजा खटखटा रहा हूं। और आवाज लगा रहा हूं,लेकिन ऊपर किसी को कुछ खबर ही नहीं है। इस प्रयत्न में मुझे पांच-सात मिनट होगए। मुझे बेहद बुरा मालूम हुआ। इतने में सामने के चबूतरे से आवाज आई—"बाबूजी, आप खड़े क्यों हैं, यहां आजाइए।"

एक-आध बार तो मैंने टाला। पर यह सोचकर कि इसमें वह अपना अपमान न समझे, मैं उसके पास जा बैठा। उसने कहा—"बहू बेटियां हैं, आंख लग गई होगी आप यहां आराम से बैठ जाइए। फिर कुछ देर में आवाज दे लीजिएगा, आ जायंगी।"

बातों-बातों में उसका इतिहास मालूम हुआ। दो उसके छोटे भाई हैं। इन्हें उसीने पाला-पोसा है, ब्याह किया है। उसकी पान की दूकान थी। चलती थी। फिर उसमें टोटा आने लगा। पैसा देता रहा तब तक भाई उसके थे और उनकी बीवियां भी उसे मानती थीं। भाई दो पैसा लाने लगे और दूकान उठ गई तो अब उसे यहां पटक रखा है। न दवा है न दारू है। ऊपर से ताने और सुनायं जाते हैं। दो वक्त खाने का भी ठीक नहीं।

खखार डालने के लिए राख का एक मिट्टी का वर्तन पास था, फिर भी वह आदमी इधर-उधर खखार देता था। वह दुबला था, पीला और कनपटी की हड्डियाँ बहुत उभरी हुई थीं। आंखें अन्दर धंस गई थीं। सब मिलाकर दृश्य रुचिकर न था।

भाइयों की और उनकी बीवियों की उसने सख्त शिकायत की। वे अब आँख बचाते हैं और पास नहीं फटकते। दो-चारका जो उस पर देना आता है, वह हमें घड़ी भी चैन नहीं लेने देते। उनकी तरफ बल्कि आस-पास सबकी तरफ उसके मनमें कड़वाहट थी। और छोड़ते-छोड़ते भी वह मानो इस दुनिया को अभिशाप देकर जाना चाहता था।

अंतमें उसने मुझसे कहा कि क्या दो रुपये मैं उसे दे सकता हूं?बड़ी मेहरबानी होगी। दो रोज जी लूंगा। मैंने कह दिया था कि दे दूंगा

यहां श्रीमती की बात कहनी चाहिए। यह सही नहीं है कि उनकी नींद कुम्भकर्णी है। जरा खटके पर जग जाती हैं। किन्तु ९ बजे उनके समय की अवधि है। आवाज पर वह जग तो गई थीं पर ९ कब का हो चुका था। इसलिए निर्विघ्न भाव से उन्होंने मुझे कुण्डा खटखटाते और चिल्लाते रहने दिया। घड़ी मेरे पास रहती है, फिर भी शायद उन का तरीका यह बताने के लिए था कि अब क्या बजा है। अब वह चलकर दरवाजा खोलने को तत्पर ही थीं कि नीचे से पुकार बन्द होगई। ऊपर चुपके झरोखोंमें से झांककर देखा कि मैं खाट वाले बुड्ढेके पास हूं। वह इस बात पर अप्रसन्न थीं। कुछ देर तो धीरज से सहती रहीं, अनंतर असह्य होने पर नीचे आकर द्वार खोलकर बोलीं—"आओगे नहीं?"

मैं तत्काल उठा। आकर कहा—"इतनी आवाजें दीं, तुमने सुना नहीं?"

बोलीं—"मेरी आँख लग गई थी। आधी-आधी रात आओगे तो मैं कब तक जागती रहूंगी!"

"अब तो बिना आवाज के जाग गईं?"

"ये बुड्ढे को खौं-खौं रात को सोने देती है? उससे क्या बात हो रही थी?"

सच यह है कि विवाह को पंद्रह वर्ष हो गए, पर उनके गुण मैं अभी नहीं जानता। बता दिया दो रुपये देने को कह आया हूं।

क्लर्क आदमी हूँ इससे मेरी गिरस्ती का हाल आप जानते ही हैं। हिसाब कसा-बंधा रहता है। घट-बढ़ की गुंजाइश तो उसमें से शायद ही निकले। तीस दिन के वेतन में २८ दिन का खर्च। इस तरह दो दिन हिसाब में सदा चढ़े रहते हैं। इस चौकस हिसाब में ऐसी कहीं सन्धि नहीं है कि दया-मायाका उसमेंसे प्रवेश हो सके। बोलीं—"तुम्हें मालूम नहीं, इसी बात पर उसके घर के लोग रोज कितना कहते-सुनते हैं। हर किसी से वह कुछ-न-कुछ मांगता रहता है। दो-दो चार-चार आने तक ले लेता है। तुम्हीं न देखो कि घर वालों को ये कितना बुरा लगता होगा?

सब उन्हें दोष न देते होंगे ? तुम हरगिज ये रुपये न देना। भला वह लोग क्या कहेंगे कि पड़ौसी होकर हम सबके बीच उन्हें शर्मिन्दा करादें।"

सोचा कि सचमुच सवाल का यह पहलू भारी था ! यों तो हिसाब की बात भी छोटी न थी पर पतिका दिया वचन पत्नीके लिए इतना सर्वोपरि होता है कि हिसाब-किताब की गिनती उसके आगे नहीं है। पर यह सोचने की बात है कि रुपये देकर पड़ौसियों के अपमान का तो मैं भागी नहीं ? रुपये का वह करेगा भी क्या ? न खाने योग्य कुछ खायगा, और क्या !

इस भांति अगले रोज समय पर नीची निगाह किये मैं सीधा दफ्तर चला गया। आया तो सीधा चढ़ता हुआ ऊपर घर आगया। दरवाजे के पास के दस कदम मैं अत्यंत व्यस्तता के साथ रखता था, कि जैसे कोई बहुत जरूरी काम है। बिना देखे मैं देखता था कि खाट पर से आशा की दो आँखें मुझ पर लगी हैं। उस आशा को निराश कर रहा हूं यह भी नहीं, मानो काम बेहद है, नहीं तो—नहीं तो—

ऐसे चार-पांच रोज और निकल गए। तेजी से दरवाजे से निकलता और तेजी से दाखिल होता। फिर भी मैं इन आंखों को बचा पाया, ये सान्त्वना मुझे न हुई।

पांचवे या छठे रोज देखता हूं कि चबूतरे पर कुछ सरगर्मी है, घर वाले व्यग्र हैं। बाहर काफी लोग आजा रहे हैं। दो-चार पास-पड़ोस के आदमी भी वहां जमा हैं। शायद तबियत ज्यादा खराब है। इस तरह मैं भी वहाँ पहुँच गया।

बुड्ढा उस वक्त बेहोश था। उपचार किया जा रहा था, पर लोग देख रहे थे कि घड़ी अन्तिम है। अब होश आए भी किन आये। मैं एक लोहे के स्टूल पर खाट के पास बैठा था। घर के और लोग खड़े थे। इतने में उसे होश हुआ, आंखें खोली, इधर-उधर देखा। फिर मुझ पर आँखें टिकीं। जैसे मुझे पहचानने में कुछ समय लगा। फिर बोला—"तो लाये ?"

कहकर मेरी तरफ देखते हुए उसकी आंखें फटी-की-फटी रह गईं ।

मैं उसकी आंखों की ओर देखता रह गया । लोग मौत को पहचान गए । वे रोने लगे । उसकी आंखों में मैं जो देख रहा था वह मौत ही थी, या कि अब भी प्रश्न था—"जाये ?"

मुझे लगा कि जैसे मेरे और सबके प्रति वह यही पूछता हुआ गया है—"तो जाये ?"